# कविकुलकल्पतरु

## प्रथम प्रकरण।

### काव्य और उसके गुण

### दोहा

जे सुरबानी ग्रंथ हैं तिनको समुझि बिचार।
चिन्तामणि कवि कहत है भाषा कबितबिचार॥
बतकहाउ समय जु है कबित कहावै सोइ।
गद्य पद्य द्वै भाँति सो सुरबानी मैं होइ॥
छंदनिबद्ध सुपद्य कहि गद्य होत बिन छन्द।
भाषा छन्दनिबद्ध सुनि सुकवि होत आनंद॥
मेरे पिंगल ग्रंथ ते समुझौ छंदविचार।
रीति सु भाषा कबित की बरनत बुधि अनुसार॥
सगुनालंकारन सहित दोष रहित जो होइ।
शब्दअर्थ ताको कबित कहत विबुध सब कोइ॥
जे रस आगे के धरम ते गुन बरने जात।
आतम के ज्यों सूरतादिक निहचल अवदात॥
सबै अर्थ तबु बरनिये जीवित रस जिय जानि।
अलंकार हारादि ते उपमादिक मन आनि॥
श्लेष आदि गुन सूरतादिक के मानों चित्त।
बरनों रीति सुभाव ज्यों वृत्ति वृत्ति सी मित्त॥
पद अनगुन विश्राम सो सज्जा सज्जा जानि।
रसआस्वादन भेद जे पांक पांक से मानि॥
कबित पुरुष की साज सब समुझि लोक की रीति।
गुन विचार अब करत हौं सुनौ सुकवि करि प्रीति॥

## गुणभेद

प्रथम कहत माधुर्य पुनि ओज प्रसाद बखानि।
विविधै गुन तिनमें सबै सुकवि लेत मनमानि ॥
जो सँयोग शृँगार में सुखद द्रवावै चित्त।
सो माधुर्य बखानिये यहई तत्व कबित्त ॥
सो सँयोग शृंगार ते करुन मध्य अधिकाइ।
विप्रलंभ अरु शांत रस तामें अधिक बनाइ ॥
दीप्ति चित्त विस्तार को हेतु ओज गुन जानि।
सु तो वीर बीभत्स अरु रौद्र क्रमादिक मानि ॥
सूखे ईंधन आगि ज्यों स्वच्छ नीर की रीति।
झलकै अच्छर अर्थ जो सो प्रसाद गुन नीति ॥
कोऊ अन्तरभूत इत कोऊ दोषअभाउ
कोऊ दोष त्रिविध गुनै ताते दसन गनाउ ॥
और गुनै जो अर्थ गुन ते न कछू करि मानि।
रचना बरन समान गुन के विंजन के जानि ॥
अनुस्वारजुत बरन जिति सबै वर्ग अठ वर्ग।
मृदु समास माधुर्य की घटना में जु निसर्ग ॥

## माधुर्य को उदाहरण—सवैया

इक आजु मैं कुन्दनि बेलि लखी मनिमंदिर की रुचि वृन्द भरै।
कुरविन्द के पल्लव इन्दु तहाँ अरबिन्दन ते मकरन्द झरै।
उत बुंदन के मुकुतागन ह्वै फल सुन्दर ह्वै पर आनि परै।
लखि यौं दुति कंत अनन्द कला नँदनन्द सिला द्रवरूप धरै ॥

## दोहा

बरगन में जो आदिरस तीजो आखर कोइ।
तिनसों योग दुतीय अरु चौथे कौ जो होइ ॥
रेफ जोग सब ठौर जो तुल्य बरन जग जोग।
सषट बरग दीरघ करत जे समास कविलोग ॥

ऐसी घटना ओज की व्यंजक मन मैं आनि।
सकल सुकवि जन को मतो सुजन लेहु मन जानि॥
संजोगी उद्धत बरन जो पुनि दिग्घसमास।
ऐसी रचना करत हैं सुनतहि ओज प्रकास॥

## ओज को उदाहरण

इक पक फल खात इक कूदत किलकत अति।
चिंतामनि बलवंत इक धावत उद्धतगति॥
मद दिग्गज कद पक समद गरजत गँभीर धुनि।
चूरन करत पखान रहे पब्बय मानौ धुनि॥
उत उमड़ि पूरि गिरिवरधरनि प्रबल जलधि जिमि बिन हटक।
सम करत सैल मग्गन विकट उदभट मरकटभटकटक॥

## कुंडलिया

बहु कपि भागत निरखि कै हँस्यो प्रगट घनसद्द।
सद्द करत जगअंत जनु सद्द दिसान बिहद्द॥
सद्द दिसान विहद्द दरप पलअद्द रसिय।
रुद्धद्धुकि पद कुद्धरानि बीरुद्ध द्धुनि किय॥
रच्च च्छितिधर भच्च छरक आलच्च च्छपि छपि।
गब्ब ब्बिजय असब्ब विकल आरब्ब ब्बहु कपि॥

## प्रसादलक्षण

## दोहा

जा महिं सुनतहि पदन के अर्थबोध मन होइ।
सो प्रसाद बरनादि इति साधारण सब जोइ॥

## प्रसाद को उदाहरण-कबित्त

साँवरों सलोनो नित बड़ी अँखियान कौ जु
होत आभरन आनि जमुना के तीर कौ।

चिंतामनि कहै गारी दीजै तो हँसत ढीठ
घसि निकसत पुनि नारिन की भीर कौ।
मैं तो आजु जानी अब लौं न हौं न जानत ही
करतु अनीति जैसी छोहरा अहीर कौ।
पनिघट रोकत कन्हैया याको नाम दैया
खोटो है निपट छोटो भैया बलबीर को॥

---

प्राचीनोदित गुनन को जैसो कछू प्रकार।
सो यामैं सब लिखत हैं निजमति के अनुसार॥
श्लेष प्रसादै बरन बहु समता नाम बखान।
माधुर्यो सुकुमारता अर्थव्यक्त पहिचान॥
पुनि उदारता ओज गनि कांति समाधौ जानि।
ए वैदर्भी रीति के प्रान दसों गुन मानि॥

### श्लेषगुण को लक्षण

बहुत पदन को एक पद समझौ है आभास।
ताको कहत सलेष गुन सिथिलनिबंध बिलास।
श्लेष विकटता पदनि की जो उदारता होइ।
ओज सहित जो सिथिल पदबंध प्रसाद जु कोइ॥
पद अरोह अवरोह सो जोग समाधि प्रकार।
ऐसे ओजहि गनत सब मम्मट बुद्धि विचार॥

### श्लेष-सवैया

रामभुजदंड कोदंड मंडलित करि, दिग्ध उद्दंड सरदंड छोड़े
सकल निसिचरन कौ वृन्द ऐसो हन्यो, प्रबल घन अनिल जनु घन विलोड़े
अंगरथ आवरन संग महि यों गिरे, हने बहु समर राकस निगोड़े
गिरे घन घरन के वात आघात लहि, छप्परन संग जनु टूट टोड़े।

### उदारता को लक्षण

जहाँ नृत्य सों करत पद सो उदारता जानि।
अर्थचारुता सहित सो अति मंजुल पहिचानि॥

## उदारता को उदाहरण

काननकुंज कलिन्दी के कूलनि कान्ह मिले बछरानि चरावैं ।
हेमनि हेमनि मंडित पै फल फूल प्रवालनि की छबि छावैं ।
मंजुल मूरति नाचत गावत कूदत बेनु बिषान बजावैं ।
साँवरे सुन्दर नन्दकुमारहि या बिधि गोपकुमारि रिझावैं ॥

## आरोहा अवरोहा समाधि को उदाहरण

हाथ करि चाप रघुनाथ करिहाथ वर,
बिसिष दुर्धर्ष दुस्सह चलाये ।
चले नभ मूँदि जनु पच्छधरि नाग,
निसिचरन के प्रान बहु पवन खाये ॥
दुवनभट विकट आकार उदभट निपट,
समर पद काटि रिपुगन घटाये ।
ध्वजन को छेदि धनु कवचगन भेदि,
धन रच्छ उच्छेद बहु छबिन छाये ॥

## दोहा

ओज विमिश्रत सिथिल पद यह प्रसाद है कोय ।
अर्थव्यक्त जहँ उल्लसत वहौ प्रसादौ होय ॥

## ओज विमिश्रत शिथिलात्मक प्रसाद को उदाहरण

त्रिभुवन घट घट प्रकट प्रकाश पायो,
जोगी जाहि जतन अनल ज्यों अरनि मैं ।
चिन्तामनि कहत निगमनि बखानि जाकी,
ज्योति उडगन आदि चन्द्रमा तरनि मैं ।
बन में सखानि संग गोधन चरावैं ते वै,
सुख पावैं सावन औ भादौं की भरनि मैं ।
सलिल समीप निरमल सिला पर हरि,
खात दधि भात गिरिकन्दरा धरनि मैं ॥

अर्थव्यक्त प्रसाद तें अर्थ आनि जो कोइ।
तहाँ जो अर्थव्यक्त सो अलंकार कछु होइ॥

## अर्थव्यक्त को उदाहरण।

कहाँ जागे रैन आये निपट उनीदे हौ जू,
सोइ रहौ प्यारे बिछूयो आछो परजंक है।
खेलत हे चाँदनी में ग्वालन के संग कहूँ,
ग्वालही को नाम लीजे कहा कछु संक है।
यों ही भलेमानसै लगावती कलंक हौ कै,
देख्यो काहू चिंतामनि रतिहूँ को अंक है।
पीतरङ्ग अंबर सो भयो नील रंग, लाल,
झूठो हौ गुपाल तुम्हें काहे को कलंक है॥

## माधुर्य को उदाहरण

व्यास तें आदि कहैं कवि जे जग ऊपर सोभा समूहविसेखौ।
इन्दु कहा अरबिन्द कहाँ हो गुबिन्द के आनन के सम लेखौ।
तौ सिगरे फल भाग गनौ मन आपन भागन को धनि लेखौ।
तौ पुनि मैन के बानन वारिये वारक नन्दकुमारहि देखौ॥

---

जामे पदसम तुलित है सो समता पहिचानि।
या में कहौं प्रकार यौं विषम बन्धु जनि आनि॥
अर्थ प्रौढ़ मैं जहँ कहत दोष बखान्यों जात।
कहूँ प्रवर्धन मैं जु मग एकै कहा सुहात॥

## समता को उदाहरण

चढ़ै जु तुम सन हरधनुष तौ तुम मैं बल कोइ।
हम सों तुम सों भली विधि दुंद जुद्ध पुनि होइ॥

---

कथा मध्य जो कहि गये परसराम की उक्ति।
बनै न उद्धत रीति बिन वा मै ऐसी युक्ति ॥
जहँ समता सो पदन में बद्ध बद्धनुप्रास।
शब्द अलंकारन बिषे तिनको प्रगट प्रकास ॥
सौकुमार्य अपरुषवचन श्रुतिकटुदोष अभाउ।
उज्ज्वल वध्यनु कांति यह ग्राम्य अभाउ गनाउ ॥

## सौकुमार्य को उदाहरण-सवैया

वा मनिमंदिर की छबि वृन्द छपाकर की छबिपुंजनि पोख्यो।
पाइकै स्वच्छ मनोहर चाँदनी चापु लै मैन महाबल रोष्यो।
सुन्दरि के मुखचन्द को छाँड़ि चकोरन चन्दमयूखन चोख्यो।
चंदसिलानि तें नीर झर्यो सु सबै तिय को विरहागिन सोख्यो ॥

———

शव्दअर्थ में लच्छना ते गुन की तिथि जानि।
अब बरनत प्राचीन मत इतैं अर्थ गुन मानि ॥
प्रौढ़ सु व्याधि समास पुनि ओज प्रसाद बखानि।
पुनि माधुर्य उदारता सुकुमारता जु जानि ॥
अर्थव्यक्त पुनि और है कान्तिश्लेष बखानि।
अवैषम्य द्वै भाँति की अर्थदृष्टि सो जानि ॥
वरनी एक अयोनि है अर्थदृष्टि यह कोइ।
अन्यच्छायायोनि पुनि अर्थदृष्टि इत होइ ॥

## प्रौढ़ को लक्षण

वाक्यरचन पदअर्थ में एक प्रौढ़ यह कोइ।
वाक्यअर्थ में पद रचत प्रौढ़ दूसरो होय ॥

## पदार्थ में वाक्यार्थकथनं

अत्रिनयनसंभव सदा संभुमौलिकृतवास।
पतिबिरहित तियवध सिख्यो कत यह नीतिबिलास ॥

उज्ज्वल बेष बिलासिनी उज्ज्वल जाकी छाँह ।
कंत हेत संकेत को चली चाँदनी माँह ॥

## वाक्यार्थ में पदरचना

यह स्यामा सावन निसा सखी मिली है जाहि ।
सो स्यामा अभिसारिका सुकृत सुकृत फल चाहि ॥

## एक व्याक्यार्थ में अनेक व्याक्यार्थकथनं ।

ब्राह्मन कहाऊँ कैसे जप तप हीने है के
जनम बितायो है असाधुन के साथ में ।
कौन गृहमेधी जो पै अतिथि न पूजै कैसो
पंडित हौं आन बस भटक्यो अकाथ मैं ।
चिंतामनि कहै कैसे कविपद पाऊँ जो न
कबहूँ गुबिन्द जू को गाऊँ गुनगाथ मैं ।
पतित बनाइ भयो बात जो बनाइ की सो
पतितपावन परमेश्वर के हाथ मैं ॥

---

वहु वाक्यन को अर्थ जो एक वाक्य में होइ ।
या हूँ प्रौढ़ समास यह बरतन हैं कबि कोइ ॥

## अनेक वाक्यार्थन को एक वाक्यार्थ करि कथन रूप—समास गुण को उदाहरण

बाल अधर रद उरज छबि बीज फूल फल ऊट ।
वैससंधि में दाडिमी लई बिचारी लूट ॥
या विधि के वैचित्र्य में अलंकार कछु होइ ।
ए जो बर्नत अर्थ गुन समुझौ सु तौ न कोइ ॥
साभिप्राय पदनि कथनि ओजअर्थ गुन कोइ ।
अपुष्टार्थ पददोष को इहाँ अभावै होइ ॥

## साभिप्राय ओज को उदाहरण

हौं तो हौं अनाथ तुम नाथन के नाथ हौं जू
दीन तुम दीनबन्धु नाम निज कीनो है ।
हौं तो हौं पतित तुम पतितपावन वेद
पुरान बखान कछू कह्यो ना नवीनो है ।
कब करी सेव हौं जो कहौं मेरी सेवा रीझौं
आपही ते आप रीझै चिन्तामनि लीनो है ।
अब तुम्हें मेरी रच्छा करवेही परी राम
रावरे ही मोहि नितु नातौ जोरि दीनो है ॥

---

जहाँ अधिक पद परत नहिँ विमलात्मक जु प्रसाद ।
सुतो अधिकपददोष को यह अभाव अविवाद ॥

## अथ गुणप्रसाद को उदाहरण ॥

कुंदन दरपन तुलित तनु वसन कुसुंभी रंग ।
लसत लालमनि बेलिसी लाल बाल सब अंग ॥

---

नयो उक्तवैचित्र जो सो माधुर्य निहारि ।
यह अलपी गुन दोष की इहाँ अभाव बिचारि ॥
चोखी चरचा ज्ञान की आछी मन की जीति ।
संगति सज्जन की भली नीकी हरि की प्रीति ॥
मंगलमय कोमल अरथ सुकमारता बखानि ।
अमंगल्य अस्लील को यह अभाव मन आनि ॥
करि लीजै उत्तम क्रिया हरिपद प्रीति विसेख ।
रहत सदा उत्तम पुरुष या जग कीरति सेष ॥
अर्थ बीज अग्रामता उदारता सो जानि ।
ग्रामदोष को सूजन इति इहौ अभावै मानि ॥
मोहि मैन चंडाल यह अदय महा दुख देत ।
सुन्दर सो तोपर सदय भलो भाग इत हेत ॥

जाको ऐसो रूप है तैसो बरनो होइ ।
स्वभावोक्त्यलंकार यह अर्थ व्यंग जो कोइ ॥

लाल सो जटित लसै ललित लटन बीच
लाल मुख लटकन ललित ललाट को ।
बड़ी बड़ी आँखैं नीकी नाक मध्य झलकत
बड़ी मुक्ताहल अतुल छबि ठाट को ।
चिंतामनि सोहत है अति अभिराम तन
इन्दीवर स्याम मन हरन निराट को ।
चेरी हम तेरी बड़ भागिन जसोदा किल-
कनि लखि ढोठा की बटोही मोहै बाट को ॥

———

रसन ध्यान गुनभूत पुनि व्यंग जहाँ रस होइ ।
सुतौ दीप्त रस रूप वह कान्त बखानत सोइ ॥

## रसधुनि गुणीभूत व्यंग को उदाहरण

( आगे कही वाक्यभेदनिर्णय बिषे )

क्रम कौटिल्य जु अप्रगट उपमादिक की युक्ति ।
जो घटना यह अर्थ की तहाँ श्लेष की उक्ति ॥
कबि चातुरी विचित्रता यह गुन क्यों करि होइ ।
अक्रमभंग अभाव वह अवैषम्य गुन कोइ ॥

## अयोन्यर्थ को उदाहरण

चंद दिपत रमनीय रुचि सरद विमल नभ स्याम ।
मानौ कौस्तुभ मनि लसत हरि उर मैं अभिराम ॥

## अन्यच्छायायोन्यर्थ को उदाहरण

चाप मुकुट पट तडित बगपाँति मुकुतमै दाम ।
कनकलता लखि ऊनयो आइ इतै घनस्याम ॥

———

## चतुर्थ प्रकरण

### दोषवर्णन

शब्द अर्थ रस को जु इत देखि परै अपकर्ष ।
दोष कहत हैं ताहि को सुने घटतु है हर्ष ॥

### दोषगणना

श्रुतिकटु, च्युत जो संस्कृत, अप्रयुक्त, असमर्थ ।
निहतारथ, अनुचितअरथ, और जु होइ निरर्थ ॥
और अवाचक, त्रिविधि पुनि इत अश्लील विचारि ।
संदिग्धो, अप्रतीत, पुनि ग्राम्यनयर्थ निहारि ॥
क्लिष्टो, बहुरि बखानिये विरुधमतिक्रम जानि ।
शब्दन के ए दोष हैं सुजन लेहु मन आनि ॥
कानन कौं जौ कटु लगै श्रुतिकटु दोष सुजान ।
संसकारच्युत होइ सो च्युतसंसकृत सु मान ॥
जो न प्रयोगी सत कविन काची भाषा जान ।
मथुरा मंडल ग्वारियर की परिपक्व बखान ॥

### श्रुतिकटु को उदाहरण

धन्य भयो कृतकृत्य हैां सफल भई है दृष्टि ।
दरस तिहारो पाइ कै हिये भई सुखवृष्टि ॥

### काची भाषा को उदाहरण

वाकी सूरत साँवरी सो मोहि लागी नीकि ।
वहै बसति है चित्त मैं और नई सुधि ईकि ॥

---

मथुरा मंडल ग्वारियर की सुरबानी कोइ ।
जो न प्रयोगी सत कविन अप्रयुक्त है सोइ ॥

### अप्रयुक्त को उदाहरण

जब तें देखी भावती तब तें सुख चरचान ।
भिन्न भिन्न तनु जारि हैं मो कन्दरप कवान ॥

### असमर्थ को उदाहरण

बन में सोहत कमल अरु राजत सारस हंस ।
सर में अति सुन्दर लसत सरद बालअवतंस ॥

---

द्वै वाचक पद में जहाँ अप्रकृतिहि को बोध ।
सो निहितारथ कहत है चिन्तामनि मन सोध ॥

### निहितार्थ को उदाहरण

लोइन ललित बिलास है रकत रूप है हाथ ।
बात कहत कछु मन्दगति चली सखिन के साथ ॥

### अनुचित को लक्षण

होइ अनुचितोरथ तहाँ उचित न बरनब होइ ।
ताहि अनुचितारथ कहत पंडित सत कबि कोइ ॥

### अनुचित को उदाहरण

मानति नाहीं मैं गई हरि जू बारक आठ ।
बोलति नाहीं ऐठिं के बैठि रही ह्वै काठ ॥

---

छंदै पूरन को जु पद होइ निरर्थक सोइ ।
याको वाचक पदन जो वहै अवाचक होइ ॥
बोलति है यह कोकिला सो पुनि तहँ तू पेख ।
रिसहा पत्ती है सखी तुही बोल पुनि लेख ॥

## अश्लील को उदाहरण

वै मारग देखति उहां पाद परी हैं आइ ।
तू तब कैसी करहि जो बिरह पीउ मरि जाइ ॥

---

जहाँ होतु सन्देह है सो संदिग्ध बखानि ।
शास्त्रहीन में जो कह्यो अप्रतीत सो मानि ॥

## संदिग्ध को उदाहरण

कूदत जाके हेतु है ये बिरहै मनु लाइ ।
अति सुन्दर सुन्दर बन्यो हरि देख्यौ किन आइ ॥

## अप्रतीति को उदाहरण

तो चितु में चितु है महा तू क्यों बैठी रूठि ।
तै निजु मान कियो भटू ज्यौं मरकट की मूठि ॥

---

होत गँवारी पद जहाँ ग्राम्य कहत हैं ताहि ।
चिंतामनि कबि कहत हैं सुकवि तजत हैं वाहि ॥

## ग्राम्य को उदाहरण

चुची जभीरी सी बनी गोल लाल है गाल ।
जाके नैन विशाल वह गरे लगै कब बाल ॥

---

जहँ निषिद्धि की लच्छना सो नेयार्थ बखानि ।

## नेयार्थ को उदाहरण

चंदहि हनत चपेट सों तेरो मुख मृदु बानि ॥

जाको अर्थ कहे बिना जान्योई नहिं जाइ ।
कै कलेस ते जानिये सो है क्लिष्ट बनाइ ॥

## क्लिष्ट को उदाहरण

द्रव्य नास दृग हीन पद आसन रिपु परगास ।
फूल खान ताको सुहृद तीन्यो दूखद तासु ॥

---

सो विरुद्धमतकृत जहाँ जान्यो जाइ विरुद्ध ।
ऐसो कबित न कीजियै है यहु निपट अशुद्ध ॥

## विरुद्धमतकृत को उदाहरण

बड़े प्रवीन सुबुद्धि हैं सदा अकारथ मित्र ।
कहा और संसार में ऐसौ विमल चरित्र ॥

## अब वाक्यदोष गणना लिखै हैं

प्रतिकूलाक्षर होत है अरु हतवृत्त बखानि ।
ऊनअधिकपद, कथितपद, प्रततप्रकर्षौ मानि ॥
पुनि समाप्त, पुनरुक्ति कहि चरनांतर पद होइ ।
पुनि अभवन्मत जोग कहि अकथित वाच्यो कोइ ॥
पुनि कहि अस्थानस्थपद, संकीरनौ निहारि ।
गर्भित और प्रसिद्ध हतभंगाक्रम निरधारि ॥
अक्रम, अमत, अपारथौ, वाक्यदोष ए मानि ।
कवि चिन्तामनि कहत हैं सज्जन के मत आनि ॥

---

अक्षर रस अनुकूल नहिं प्रतिकूलाक्षर सोइ ।
कहत विबुध हतवृत्त सो छंदोभंगहि जोइ ॥

## प्रतिकूलाक्षर को उदाहरण

कट्टत वट्ट विघट्ट कुच थुट्टिय टुट्टिय मार ।
दंपत जुट्टिय लुट्टि सुख छुट्टिय पट्टिय वार ॥

## हतवृत्त को उदाहरण

रूप काम अभिराम तन अमल कमलदल नैन ।
चले जात है वा गली देत हँसत सखि सैन ॥

---

जोइ कर सजा छंद में भलो जो उत्तम होइ ।
जो जाके प्रतिकूल है योहु कहत सब कोइ ॥

## चौपाई

धरनी धँसि पातालहि पैठी ।
धूरि इन्द्र के महलन बैठी ॥
सेसनाग फन सहस नवायो ।
साजि सैन जब भूपति धायो ॥

---

सर्व लच्छनन कर सहित सुनत न नीको होइ ।
यहौ कहत हतवृत्त हैं जे सज्जन कबिलोइ ॥
कमीन लागत चन्द्र है जामैं कान्ति कमी न ।
ऐसो सुन्दर बदन है बचन समान अमीन ॥

---

जहाँ बरन कै करत है न्यूनाधिक पद होइ ।
चिन्तामनि कवि कहत हैं न्यूनाधिकपद सोइ ॥

## न्यूनपद को उदाहरण

वाकी अद्‌भुत रीति है क्यों काहू सो जानि ।
है सब वपलनि लख्यो परत जहीं तहीं है आनि ॥
कनकलता दामिनि किधौं आपुहि चंपादाम ।
एक लखी वह कामिनी दूजी मनमथ वाम ॥

---

जो पद दीन्हो है कछू वहै बहुरि है जाइ ।
होत कथितपद है तहाँ कविजन सुनहुँ बनाइ ॥

## कथितपद को उदाहरण

कोमल मुख वह कमल सों तिरल नैन तिल हास ।
गोरी कोमल देह है सोहत ललित विलास ॥

---

जो आखर आरंभिये तैसे जो निबहै न ।
चिंतामनि कबि कहत है प्रजतकर्ष सो ऐन ॥

## प्रजतिप्रकर्षण के उदाहरण

चारु चूनरी चपल चष चौका चमकन चार ।
चतुर चन्द्रबदनी चली गरे पहिर के हार ॥

---

जहँ वाक्यार्थ समाप्त कै बहुरि विसेषै देइ ।
सो समाप्तपुनिरुक्ति है जानि सज्जनै लेइ ॥

## समाप्तपुनरुक्ति को उदाहरण

बड़े बार लोइन बड़े छीनोदरि बरनारि ।
दच्छिन दिसि में साँवरी वह सोहति सुकुमारि ॥

---

जहँ जो उत्तरअरध पद पूरबअन्वित होइ ।
अर्धान्तरगतपद सुयों दूषित भाषा कोइ ॥
जामै अन्वय बनत नहिं सो अभवन्मत जोग ।
चिन्तामनि कवि कहत यौं सुकवि न करैं प्रयोग ॥

## अभवन्मत को उदाहरण

वे मन मोहन ए इतै रची सकल सोभाहि ।
जो वह जोरी सखि मिलै बैन नैन सियराहि ॥

---

जो अवस्य कथनीय सो कह्यो जहाँ नहिं होइ ।
इत अनुक्तकथनीय यह दोष कहत है कोइ ॥ ५२ ॥

## अनुक्तकथनीय को उदाहरण

जो पाई नहिं मेनका पाई कामवधू न ।
सो यह लाल लटू निरखि तू कत लखत भटून ॥

———

जहाँ होइ संकीर्ण पद सो संकीर्ण बखानि ।
एक वाक्य मैं और जहँ सो गर्भित पहिचानि ॥

## संकीर्णपद को उदाहरण

पीजै पान न खाइये पानी बोलौ पानि ।
पिय हिय ठाऊँ रावरे सुखहि मिलाऊँ आनि ॥

## गर्भित को उदाहरण

औरन के अपकार ते खल सों कहूँ मिलाप ।
तुम्हहिं सिखाऊँ करहु जनि किये परम संताप ॥

———

जो पद जा थल चाहियै सो नहिं जा थल होइ ।
दूषन अस्थानस्थपद कहत सुकवि जन कोइ ॥
ज्यों पद अस्थानस्थ पद योंही अस्थ समास ।
जोनक्रुद्ध की उक्ति मैं कवि की उक्ति प्रकास ॥

## अस्थानस्थ पद को उदाहरण

मेरे आगम मान यौं कहियत पिक धुनिवंत ।
अलि हुंकृति हंक्रिव कलित आयो अली बसंत ॥

———

धुनि रवआदि प्रसिद्ध जहँ तहँ दीजिय सोइ ।
और भाँति यों रीझिये तो प्रसिद्धहत होइ ॥ ६१ ॥

## प्रसिद्धहत को उदाहरण

वा मृगनैनी को सुनत नूपुर कौ निध्वान ।
पंचबान अभिमान सौं ताने बान कमान ॥

पूर्वमनुवादेन प्रस्तूय मानोदय: पश्चादन्यत्र विधित: प्रजुज्यमानं प्रतिनिर्देशः ॥

## छंद

उद्देस्य प्रति निर्देस थल मैं प्रथम ही जो दीजिये ।
पुनि जाव है कहिबे परै तौ वहै ता थल लीजिये ॥
जा कथितपद की भाँति तै पर्जाय पद तित कीजिये ।
तौ होय प्रक्रमभंग दोष सु सत्य जानि पतीजिये ॥

## भंगक्रम को उदाहरण

अरुन उदित रवि होत है अरुनै अथवत आइ ।
संपति विपति बड़ेन की एकै क्रम लखि जाइ ॥
अरुन उदै रवि करत है लालै अथवत आइ ।
ऐसो जो कहियै सुतौ प्रक्रमभंग ह्वै जाइ ॥
जिन बिरंचि जगती रची तिन न रची तू बाम ।
और लटक औरै ठवनि औरै दुति अभिराम ॥

---

और लटक औरे ठवनि ऐसो न करिये सोइ ।
नमत दूसरो अर्थ जहँ अमतपरारथ होइ ॥

## अमतपरार्थ को उदाहरण

यहै गहै परदार है परपीतमै सुहाइ ।
सब थल देख्यो मै न है ऐसी सती सुभाइ ॥

## वाक्यदोष अर्थदोष गणना

अर्थअयुष्ट, जु कष्ट पुनि व्याहत अरु पुनरुक्त ।
अग्रामो, संसयित पुनि जो न होत संयुक्त ॥
और प्रसिद्धबिरुद्ध पुनि अनवीकृत मनगन्य ।
नेमअनेमबिहीन पुनि बिन विशेष सामान्य ॥
साकी औ पद युक्ति पुनि सहचर भिन्न विचारि ।
कहिय प्रकाश विरुद्ध पुनि चिंतामनि निरधारि ॥
त्यक्त पुनः स्वीकृत कह्यो पुनि अस्लील बखानि ।
अर्थ दोष या भाँति के अपने मन में आनि ॥ ७२ ॥

## अर्थअप्रुष्ट को उदाहरण

अति विस्तीरन समुद को पार उतरि किन जाइ ।
परि नरवर तुव गुन कथन कियो न जाइ बनाइ ॥

## कष्टार्थ को उदाहरण

करन दियो है सूर के या दिन जात विहात ।
तेग त्याग ते मिटत नहिं साँची बोलत बात ॥

---

सुधि न जहाँ निज कथन की सो व्याहत सज्ञान ।
जो निर्जित कहिये प्रथम सोई पुनि उपमान ॥

## व्याहत को उदाहरण

तेरे सम होना तक्यो चन्द्रमुखी यह चंद ।
कमलनयन तो नयन लखि कमला गति दुति मंद ॥

---

काहू को बरनन करत होइ विरुद्ध प्रकास ।
ताको सोई कहत हैं जाको मन परगास ॥ ७७ ॥

## पुनरुक्तार्थ को उदाहरण

मोहि कहत दिल्लीस नहिं रत तरवार नरेस ।
कहत न छिति को समुद सों कित मानौ संदेस ॥

---

जामें विधि अरु वाद को कथन न नीको होइ ।
विध्यनुवादअयुक्त सो कहत विबुध सब कोइ ॥

## विध्यनुवाद को उदाहरण

ज्यौं आयो परदेस ते सुख समूह अधिकात ।
अति प्रज्वरवेधित सखी सोवैगी तुम प्रात ॥

---

उप संहत करि वाक्य को बहुरि करै अभिधान ।
त्यक्त पुनः स्वीकृत तहाँ कविजन करत बखान ॥

### त्यक्त पुनः स्वीकृत को उदाहरण

कालि अली नंदलाल को रूप निरखि अभिराम ।
हौं मोही सुधि बुधि गई मारत तीरन काम ॥

### रसदोष

संचारी थाई रसौ शब्द कथित जो होइ ।
अरु अनुभाव कि भाव ते व्यक्त कष्ट ते सोइ ॥
प्रतिकूल विभवादि को गहन आन सम उक्ति ।
मुख को अनुसंधान नहिं अंगहि की बहु जुक्ति ॥
प्रकृतिनि को पुनि विपर्जय अनुमित बरनन जानि ।
चिन्तामनि कवि कहत हैं ए रस दोष बखानि ॥

### शब्दकथित संचारी स्थायी रस को उदाहरण

संका दुरजन के हिये याके हिये उछाह ।
अरिन सराहत बीररसअनुरागी नरनाह ॥

### विभाव की क्लेश ते व्यक्ति को उदाहरण

थाकी सब सुधि बुधि गई वाहि न कछु विश्राम ।
निसि वासर रोवति रहति कछू न भावै काम ॥

### प्रतिकूलोक्ति को उदाहरण

प्यारी हँसि के बात कहि डारि गरे में बाँहि ।
रोस छोड़ मति मान करि जोबन घन की छाँह ॥

### अतिशयोक्ति को उदाहरण

भली भई बहुतै अली लागी घर में आगि ।
मेरे कर की गागरी लीन्हीं साजन माँगि ॥

### मुख्यानुसन्धान को उदाहरण

मैं चौपर खेलन लगी निसा समै मैं आज ।
बैठी सखी समाज मैं भूलि गये बृजराज ॥

## अंग को विस्तार को उदाहरण

कालिन्दी सुन्दर नदी सुन्दर पुलिन सरूप ।
वृन्दावन घन छाँह तकि कुंजनि रूप अनूप ॥

## प्रकृतिविपर्यय को उदाहरण

निरखत नैन सहस्र सों सुन्दरता सविसेष ।
रंभा की मघवा दुखित लागत होत निमेष ॥

## अनुचितवर्णन को उदाहरण

बिरहिननैनन में सु इमि काजर लसै नवीन ।
बिन देखे पिय के रहे मनौ स्याम मुख कीन ॥
कहूँ कर्नअवतंस इत्यादि पदन को दान ।
संनिधान इत्यादि के बोध होत सज्ञान ॥
जहाँ हेत परसिद्धि है तहँ न रहे तन दोष ।
सब अदुष्ट अनुकरन मैं इन ते नहीं अतोष ॥
चिंतामनि गोपाल को वर्नन करै बनाइ ।
वक्तादिक औचित्य ते दोषौ गुन ह्वै जाइ ॥

## 'Mati Ram Tripati.'

"Mati Rām Tripāthi flourished in 1650-82 A. D. He was a Kānyakubja Brāhmaṇ of Tikmāpur, District Cawnpore. He is considered as one of the best authors of Hindi rhetoric. The following works of his have been found:—

(*a*) *Rasarāja*...A famous work on the classification of heroines.

(*b*) *Sahityasāra*....A booklet on the classification of heroines.

(*c*) *Lakshaṇa Sringāra*....A treatise on various emotions and their corporal expressions."

His other famous works are (1) *Lalitalalām*, a work on rhetoric, which he wrote in the name of Rao Bhaū Singh, of Bundi (1658-1682; *cf.* Tod, ii, 489; Calc. ed. ii, 527); and (2) Chhandsār, a treatise on prosody, in the name of Fateh Sahi, the Bundela Raja of Srinagar.

We take the following extract from his *Rasarāja*:

First Triennial Report of Search of Hindi Manuscripts by B Shyam Sundar Das B. A.

## दशनायिका-वर्णन*

### दोहा

प्रोषितपतिका खंडिता कलहान्तरिता जानि ।
विप्रलब्ध उतकंठिता वासकसज्जा मानि ।।
स्वाधिनपतिका कहत हैं अभिसारिका सुनाम ।
कही प्रवत्स्यत्प्रेयसी आगतपतिका वाम ।।
दसौ अवस्था भेद सों दसौ नायिका जानि ।
तिनके लच्छण लच्छ यह नीके कहौं बखानि ।।

## अथ प्रोषितपतिका-लक्षण

### दोहा

जाको पीय विदेश में बिरहविकल तिय होइ ।
प्रोषितपतिका नायिका ताहि कहत सब कोइ ।।

## अथ मुग्धा प्रोषितपतिका को उदाहरण

### सवैया

बार कितेक सहेलिन के कहे कैसहूँ लेत न बीरी सँवारी ।
राखत रोकि कहै मतिराम चले अँसुवा अँखियान ते भारी ।
प्रानपियारो चल्यो जब ते तब ते कछु औरही रीति तिहारी ।
पीर जनावति अंगनि में कहि पीर जनावति काहू न प्यारी ।।

### दोहा

पियवियोग तियदृगजलधि जलतरंग अधिकाय ।
बरुनिमूलबेला परसि, बहुरयो जात बिलाय ।।

---

* अवस्थानुसार भेद ।

## अथ मध्याप्रोषितपतिका को उदाहरण

### कबित्त

चन्द के उदोत होत नैन चन्द्रकान्त, कन्त
छायो परदेश देह दाहनि दहतु है ।
उसीर गुलाबनीर करपूर परसन,
विरह की पीर हिये ज्वालनि जगतु है
लाजनि ते कछु न जनावे काहू सखिन सों,
उर को उदारि अनुराग उमँगतु है ।
कहा कहौं मेरी बीर उठिहै अधिक पीर,
सुरभि समीर सीरो तीर सो लगतु है ॥

### दोहा

बहू दूबरी होत क्यों, यों बूझी जब सासु ।
उत्तर कढ़्यो न बालमुख, ऊँची लई उसासु ॥

## अथ प्रौढ़ा प्रोषितपतिका को उदाहरण

### कबित्त

विरह तिहारे लाल बिकल भई है बाल,
नींद भूख प्यास सिगरी बिसारियतु है ।
बैरि की सी बात, चन्द्रमाहूँ ते छिपाइयतु,
बसननि तानिके बयारि बारियतु है ।
कवि मतिराम कलाधर की सी कलाछीन,
जीवनविहीन मीन सी निहारियतु है ।
बार बार सुकुमार फूलन की माल ऐसी,
मार के मसूसनि मरोर मारियतु है ॥

### दोहा

चन्द्रकिरण लगि बाल तनु उठै आगि यों जागि ।
दुपहर दिनकरकर परसि ज्यों दरपन में आगि ॥

## अथ परकीप्रोषितपतिका को उदाहरण

### सवैया

ह्वां मिलि मोहन सों मतिराम सुकेलि करी अति आनँदवारी ।
तेई लता द्रुम देखत दुःख चले अँसुआ अँखियान ते भारी ।
आवति हो यमुनातट को नहिं जानि परै बिछुरे गिरिधारी ।
जानति हैं। सखि आवन चाहत कुंजन ते कढ़ि कुंजबिहारी ॥

### दोहा

लाज छुटी, गेहौ छुट्यो, सब सों छुट्यो सनेह ।
सखि कहियो वा निठुर सों रही छूटिबे देह ॥

## अथ गणिकाप्रोषितपतिका को उदाहरण

### सवैया

आली सिँगारतिहै हठ मोपर लागत अङ्ग सिँगार अङ्गारो ।
पीरी परी तन में मतिराम चलै अँखियान ते नीरपनारो ।
सोहै नहीं मनभावन, नायक आवत जो बहुतै धनवारो ।
वारिविलासिनि को बिसरै न बिदेसगयो पिय प्राणपियारो ॥

### दोहा

धन के हेतु विलासिनी रहै सँभारे वेस ।
जो तिय के हिय में बसै, सो पिय बसै बिदेस ॥

## अथ खंडिता-लक्षण

### दोहा

पियतन औरहि नारि के, रति के चिह्न निहारि ।
दुखित होइ सो खंडिता, वर्णत सुकवि विचारि ॥

## अथ मुग्धाखण्डिता को उदाहरण

### सवैया

लाल तुम्हैं कहुँ और तिया की लख्यो अँगिया में लगावत चोवै ।
ता छिन ते मतिराम न खेलति, बूझे सखीनहूँ सों दुख गोवै ।
पानख को लिखै पानिनखै तिमि शीश नवाय के नीचे ही जोवै ।
बाल नवेलि न रूसिबो जानति भीतर मौन मसूसनि रोवै ॥

### दोहा

बाल सखिन की सीखते मान न जानति ठानि ।
पिय विन आगम भौन में बैठी भौंहैं तानि ॥

## अथ मध्याखंडिता को उदाहरण

### कबित्त

जावक लिलार और अंजन की लीक सोहै,
खैयन अलीक लोक लीकन बिसारिये ।
कवि मतिराम छाती नखछत जगमगे,
डगमगे पग सूधे मग में न धारिये ।
कसकैं उघारत हौ पलक पलक याते,
पलका में पौढ़ि श्रम राति को निवारिये ।
अटपटे बैन मुख बात न कहत बनै,
लटपटे पेच सिरपाग के सुधारिये ॥

### दोहा

कोऊ करै कितेकहू, तजौ न टेव गोपाल ।
निशि औरन के पग परौ, दिन औरनि के लाल ॥

## अथ प्रौढाखंडिता को उदाहरण

### सवैया

प्रीतम आये प्रभात प्रिया मुसक्याय उठी दृग सों दृग जोरे ।
आगे ह्वै आदर कै मतिराम कहै मृदु बैन सुधारसबोरे ।
ऐसे सयान सुभायन हीं सों मिली मनभावन सों मन मोरे ।
मान गो जान सुजान तबै अँगिया की तनी न छुटी जब छोरे ॥

### दोहा

आदर दै पिय सों मिली, तिय हिय राखि सयान ।
दृढ़ गहि बाँधी कंचुकी, समुझायो मन मान ॥

### अथ परकीया खंडिता को उदाहरण

**सवैया**

रावरे नेह की लाज तजी अरु गेह के काज सबै बिसरायो ।
डारि दयो गुरु लोगन को डर गाँव चवाई में नाम धरायो ।
हेतु कियो हम जो तो कहा तुम तो मतिराम सबै बिसरायो ।
कोउ कितेक उपाय करो कहुँ होत है आपनो पीउ परायो ॥

**दोहा**

हमसों तुमसों लाल इत नयननहीं को नेह ।
उत प्यारी के दृगन के सलिल सींचियत देह ॥

### अथ गणिकाखंडिता को उदाहरण

**सवैया**

ह्याँ हमसों मिलिबो ठहराइ कै सैन कहूँ अनते ही करीजै ।
भोरही आय बनाय कै बातन चातुर ह्वै बिनती बहु कीजै ।
ऐसिये रीति सदा मतिराम सों कैसे पियारेजू प्रेम पतीजै ।
सौंह न खाइये जाइये ह्याँ ते न मानिहैां तोहूँ जो लाखन दीजै ॥

**दोहा**

कन्त कहा सौंहन करो, जानि परो अब नेह ।
देन कह्यो सो बिन दिये जान न पैहैा गेह ॥

### अथ कलहान्तरिता को लक्षण

**दोहा**

कह्यो न मानै कन्त को, पुनि पाछे पछिताइ ।
कलहन्तरिता नायिका ताहि कहत कबिराइ ॥

### अथ मुग्धा कलहान्तरिता को उदाहरण

**सवैया**

गौने कि चूनरि वैसिय है दुलही अबहीं ते ढिठाई बगारी ।
वेऊ मनावन आये हैं आपने हाथन जात हैं पाग सँवारी ।

पांय परे मतिराम लला मनुहारि करी करजोरि हहा री ।
आपुहि मान्यो मनायो न काहू को आपुहि खात न पान पियारी

### दोहा

आई गौने कालिहही, सीखे कहाँ सयान ।
अबहीं ते रूसन लगी, अबहीं ते पछितान ॥

### अथ मध्याकलहान्तरिता को उदाहरण

### सवैया

पाँयन आय परै तो परे रहैं केती करैं मनुहारि सहेली ।
मान्यो मनायो न मैं मतिराम गुमान में ऐसी भई अलबेली ।
प्यारो गयो दुख मानि कहौ अब कैसे रहौं यहि राति अकेली ।
आजु तो ल्याउ मनाइ कन्हाइ को मेरो न लीजियो नाँउ सहेली ॥

### दोहा

जो तू कहै तो राधिके, पियहि मनावन जाउँ ।
उहाँ कहौंगी जायकै, सखी, तिहारो नाउँ ॥३८॥

### अथ प्रौढ़ाकलहान्तरिता को उदाहरण—

### सवैया

ठाढ़े भये कर जोरि कै आगे अधीन ह्वै पाँयन शीश नवायो ।
केती करी विनती मतिराम पै मैं न कियो हठ ते मनभायो ।
देखत ही सिगरी सजनी तुम मेरे तो मान महामद छायो ।
रूठि गयो उठि प्राणपियारो कहा कहिये तुमहूँ न मनायो ॥

### दोहा

प्रीतम जब पाँयन परयो, तब अति भई सरोष ।
कह्यो न मान्यो आपुही, हमैं दीजियतु दोष ॥

## अथ परकीया कलहान्तरिता को उदाहरण

### सवैया

जाके लिये गृहकाज तज्यो न सिखी सखियान की सीख सिखाई।
वैर कियो सिगरे ब्रजगाँव में जाके लिये कुल कानि गँवाई।
जाके लिये घर बाहरहू मतिराम रह्यो हँसि लोग चवाई।
ता हरि सों हित एकहि बार गँवारि मैं तोरत बार न लाई॥

### दोहा

जोरत हूँ सजनी विपति, तोरत अपतिसमाज।
नेह कियो बिन काज ही, तेह कियो बिन काज॥

## अथ गणिका कलहान्तरिता को उदाहरण

### सवैया

जा ते लही जग बीच बड़ाइ मैं मेरे वियोग जो होत है छीनो।
मोहिं गनै मतिराम जो प्राण सो मेरे सदाहि रह्यो जो अधीनो।
मेरे लिये नित ही उठि कै गहनो जु गढ़ाय कै ल्यावै नवीनो।
प्राणपियारो सो पायँन लाग्यो रि मैं हँसि कंठ लगाय न लीनो॥

### दोहा

जासों कियो सनेह मन, रही न एकौ साध।
तासों भई सरोष हैं।, सजनी बिन अपराध॥

## अथ विप्रलब्धा को लक्षण

### दोहा

आप जाय संकेत में, मिलै न जाको पीय।
ताहि विप्रलब्धा कहत, सोच करत अति जीय॥

## अथ मुग्धा विप्रलब्धा को उदाहरण—सवैया

आलिन के सुख मानिबे को पियप्यारे कि प्रीति गई चलि बागै।
छाय रह्यो हियरो दुख सों जब देख्यो नहीं नँदलाल सभागै।
काहू सों बोल कछू न कहै मतिराम न चित्त कहूँ अनुरागै।
खेलत खेल सहेलिन में पर खेल नवेलि को सेल सों लागै॥

### दोहा

लख्यो न कन्त सहेट में, लख्यो नखत को राय ।
नवल बाल को कमल सों, गयो बदन कुम्हिलाय ॥

## अथ मध्या विप्रलब्धा को उदाहरण

### सवैया

केलि के मन्दिर देख्यो न लाल को बाल के दाहन अंग दहे हैं ।
भौंह चढ़ाय सखीन लख्यो मतिराम कछू न कुबोल कहे हैं ॥
भूलि हुलास विलास गये दुख ते भरि कै अँसुवा उमहे हैं ।
ईछनछोरनि ते न गिरे मनो तीछन कोरनि छेदि रहे हैं ॥

### दोहा

तिय को मिल्यो न प्राणपति, सजलजलदतन मैन ।
सजल जलद लखि कै भये, सजल जलद से नैन ॥

## अथ प्रौढ़ा विप्रलब्धा को उदाहरण

### कबित्त

सांझही सिँगार साजि संग लै सहेलिन को,
सुन्दरि मिलन चली आनँद के कन्द को ।
कवि मतिराम बाल करति मनोरथनि,
पेख्यो परयंक में न प्यारे नँदनन्द को ।
नेह ते लगी है देह दारुण गहनगेह,
बाग के विलोकि द्रुमबेलिन के वृन्द को ।
चन्द को हँसत तब आयो मुखचन्द अब,
चन्द लाग्यो हँसन तिया के मुखचन्द को ॥

### दोहा

लख्यो न मन्दिर केलि के पिय रुचिविजितअनंग ।
नयन करन ते जल बलय, गिरे एक ही संग ॥

## अथ परकीया विप्रलब्धा को उदाहरण

### कबित्त

चली मतिराम प्राणप्यारे को मिलन घात,
नेसुक निहारि के बिगारि काज घर को।
पियरे बदन दुख हियरे समाइ रह्यो,
कुञ्जन में भयो न मिलाप गिरिधर को।
बिसरे विलास वै विलास गयो हाँस छायो,
सुन्दरि के तनु में प्रताप पञ्चशर को।
तीछन जुन्हाई भई ग्रीषम को घाम भयो,
भीषम पियूषभानु भानु दुपहर को॥

### दोहा

तची जोन्हसों भूमि अति, झरैं कुञ्ज के फूल।
तुम बिन वाको बन भयो, खड्गपत्र के तूल॥
साहस करि कुञ्जन गई, लख्यो न नन्दकिशोर।
दीपशिखा सी थरहरी, लगे बयार झकोर॥

## अथ गणिका विप्रलब्धा को उदाहरण

### सवैया

वारविलासिनि कोटि हुलास बढ़ाइकै अंग सिँगार बनायो।
प्रीतमगेह गई चलिकै मतिराम तहाँ न मिल्यो मनभायो।
संग सहेली सों रोष कियो नहिं आपुन को यह दोष लगायो।
हाय कियो मैं मतो यह कौन जो आपने भौन न बोलि पठायो॥

### दोहा

मोहिं पठाई कुंज में, उत आयो नहिं आप।
आली औरहू मीत को मेरो मिल्यो मिलाप॥

## अथ उत्का को लक्षण

### दोहा

आपु जाय संकेत में, पीउ न आयो होइ।
ताकी मन चिन्ता करै, उत्का कहिये सोइ॥

## अथ मुग्धा उत्का को उदाहरण

### सवैया

बीति गई युग याम निशा मतिराम मिटी तम की सरसाई।
जानतिहौ कहुँ और तिया सों रह्यो रस के रस को रसकाई।
सोचति सेज परी यों नवेली सहेली सों जाति न बात सुनाई।
चन्द चढ़ग्यो उदयाचल पै मुखचन्द पै आनि चढ़ी पियराई॥

### दोहा

क्यों न कन्त आयो अली, लाजन बूझि सकै न।
नवल बाल पलका परी, पलक न लागै नैन॥

## अथ मध्या उत्का को उदाहरण

### सवैया

बारहिं बार विलोकति द्वारहिं चौंकि परै तिनके खरके हूँ।
सेज परी मतिराम बिसूरति आई अली अबहीं लखि मैं हूँ।
संग सखान के खेलत हौ अजहूँ रजनीपति के अथये हूँ।
लालन वेगि न जाहु घरै पुनि बाल न मानिहै पाँय परे.हूँ॥

### दोहा

कहाँ रह्यो आयो सखी, पीउ पहर युग मैन।
अधनिकरे अधरानि सों बालबदन ते बैन॥

## अथ प्रौढ़ा उत्का को उदाहरण

### सवैया

कैयौ घरी निशि बीत गई अरु मेह चहूँ दिशि आयो उनै है।
अंग सिँगार सिँगार कै साँवरे रावरी बाट विलोकति ह्वै है।

बैठे कहा मतिराम रसालहै। राति मनावति ही पुनि जैहै।
जाहु न वेगि पियारी तिहारी सुदोष बिहारी हमैं पुनि दैहै ॥

## दोहा

पीउ न आयो ध्यान को मूँदे लोचन बाल।
पलक उघारी पलक में, आयो होइ न लाल ॥

## अथ परकीया उत्का को उदाहरण

## कवित्त

यमुना के तीर बहै सीतल समीर जहाँ,
मधुकर मधुर करत मन्द सोर हैं।
कवि मतिराम तहाँ छबिसों छबीली बैठी,
अंगन ते फैलत सुगन्ध की भकोर हैं।
प्रीतम बिहारी के निहारिबे को बाट ऐसी,
चहूँ ओर दीरघ द्दगन करी दौर हैं।
एक ओर मीन मनो एक ओर कंजपुंज,
एक ओर खंजन चकोर एक ओर हैं ॥

## दोहा

कन्तबाट लखि गेह की कुंज देहरी आय।
ऐहैं पीउ बिचारि यों नारि फेर फिरि जाय ॥

## अथ गणिका उत्का को उदाहरण

## सवैया

प्रीतम को धर ध्यान घरीक करै मनहीं मन कामकलोलै।
पातहु के खरके मतिराम अचानक हीं अँखियाँ पुनि खोलै।
प्रीतम ऐहैं अजौं सजनी अँगिराइ जम्हाइ घरीकु यों बोलै।
गावै घरीकु हरे ही हरे हरि गेह के बाग हरे हरे डोलै ॥

## दोहा

वारवधू पियपन्थ लखि, अँगिरानी अँग मोरि।
पौढ़ि रही पर्यंक मनु, डारी मदन मरोरि ॥

## अथ वासकसज्जा को लक्षण

### दोहा

ऐहैं प्रीतम आजु यों, निश्चय जानै बाम ।
साजै सेज सिँगार सखि वासकसज्जा नाम ॥

## अथ मुग्धा वासकसज्जा को उदाहरण

### कबित्त

भई हौं सयानी तरुनाई सरसानी प्रीति,
रीति में पत्यानी उर लाज डर नाखियो ।
कवि मतिराम कामकेलि की कलानि करि,
मोहनलला को बस कीजो अभिलाषियो ।
मृदु मुसक्याइ परयंक में निशंक जाइ,
अंक भरि आनँद अधररस चाखियो ।
नेवर की तनक झनक राखि प्यारी आजु,
रसना की तनक झनक रस राखियो ॥

### दोहा

दीठि बचाइ सखीन की केलिभवन में जाइ ।
पौढ़ि रही छिन सेज तिय, अतिआनँद अधिकाइ ॥

## अथ मध्या वासकसज्जा को उदाहरण

### कबित्त

केसर कनक कहा चंपकवरन कहा,
दामिनीयो दूरि जात देह की दमक ते ।
कवि मतिराम लोने लोचन लपट लाज ,
अरुन कपोल काम तेज की तमक ते ।
पग के धरत कल किंकिनी नेवर बजैं,
बिछिया झमकि उठैं एकही झमक ते ।
नाहसुख चाहि चित औचक हँसति चौंकि,
परै चन्दमुखी निज चौका की चमक ते ॥

### दोहा

निसि नियरानि निहारियत, सौतिवदनअरविन्दु।
सखी एक यह देखिये, तेरो आननइन्दु॥

### अथ प्रौढ़ा वासकसज्जा को उदाहरण

### सवैया

बारन धूपअँगारन धूपि कै धूमअँध्यारी पसारी महा है।
आनन चन्द समान उग्यो मृदुमन्द हँसी जनु जोन्हछटा है।
फैलि रही मतिराम जहाँ तहँ दीप सु तारन की परभा है।
लाल तिहारे मिलाप को बाल सुआजु करी दिन ही में निसा है।

### दोहा

सब सिँगार सुन्दरि सजे, बैठी सेज बिछाय।
भयो द्रौपदी को बसन, वासर नहीं बिताय॥

### अथ परकीया वासकसज्जा को उदाहरण

### सवैया

साँझहि ते करि राखे सबै करिबे के जु काज हुते रजनी के।
पौढ़ि रही उमँगी अतिही मतिराम अनन्द अमात न ही के।
सोवत जानि कै लोग सबै अधिकाने विलासमनोरथ जी के।
सेज ते बाल उठी हरवे हरवे पट खोलि दिये खिरकी के॥

### दोहा

मनमोहन के मिलन को, करै मनोरथ नारि।
धरै पौन के सामुहें, दियो भवन को बारि॥

### अथ गणिका वासकसज्जा को उदाहरण

### कबित्त

सेत सारी सोहत उज्यारी मुखचन्द की सी,
महलनि मन्द मुसक्यान की महाभही।
अँगिया के ऊपर है उलही उरोजओप,
उर मतिराम माल मालती डहाडही।

माँजे मंजु मुकुर से मंजुल कपोल गोल,
गोरी की गोराई गोरे गातन गहागही ।
फूलन की सेज बैठी दीपति फैलाय लाइ,
बेलि की फुलेल फूली फूल सी लहालही ॥

## दोहा

सुन्दरि सेज सँवारि के, साजे सबै सिँगार ।
दृगकमलन के द्वार में, बाँधे बन्दनवार ॥

## अथ स्वाधीनपतिका को लक्षण

## दोहा

सदा रूप गुण रीझि पिय, जाके रहै अधीन ।
स्वाधिनपतिका नायिका, बरणैं कवि परबीन ॥

## अथ मुग्धा स्वाधीनपतिका को उदाहरण

## सवैया

आपने हाथ सों देत महावर आपुहि बार सिँगारत नीके ।
आपनहीं पहिरावत आनिकै हार सँवारि कै मौलसरी के ।
हौं सखि लाजन जात गड़ी मतिराम सुभाव कहा कहौं पी के ।
लोग मिले घर घेरे कहैं अबहीं ते ये चेरे भये दुलही के ॥

## दोहा

अंग अंग अवलोकि कै, तियजोबन की जोति ।
सुधासिन्धु अवगाहयुत, दीठि नाहकी होति ॥

## अथ मध्या स्वाधीनपतिका को उदाहरण

## कबित्त

जगमग जोबन अनूप तेरो रूप चाहि,
रति ऐसी रम्भासी रमासी बिसराइये ।
देखिबे को प्राणप्यारी पास खरो प्राणप्यारो,
घूँघुट उघारि नेकु वदन दिखाइये ।

तेरे अंग अंग में मिठाई औ लुनाई भरी,
मतिराम कहत प्रकट यह पाइये।
नायक के नैनन में नाइयें सुधासी सब,
सौतिन के लोचनन लोन सों लगाइये॥

## दोहा

बड़े आपने दृगन को, तुम कहि सकौ सु मै न।
पियनयनन भीतर सदा, बसत तिहारे नैन॥

## अथ प्रौढ़ा स्वाधीनपतिका को उदाहरण

## सवैया

लालन में रतिनायक ते सुख सुन्दरता रुचिपुंजनि पेखी।
बाल में त्यों मतिराम कहै रति ते अतिरूपकला अवरेखी।
सामुहै बैठे लखैं इक सेज में बोली अली मुखप्रीति विशेखी।
भाल में तेरे लिखी विधि सो यह लाल की मूरति लाल में देखी॥

## दोहा

सुधामधुर तेरा अधर, सुन्दर सुमन सुगंध।
पीवजीव को बंधु है, बंधुजीव को बंध॥

## अथ परकीया स्वाधीनपतिका को उदाहरण

## सवैया

मो युग नैनचकोरन को यह रावरो रूपसुधाही को नैबो।
कीजै कहा कुलकानि ते आनि परयो अब आपनो प्रेम छिपैबो।
कुंजन में मतिराम कहूँ निशि द्योसहूँ घात परे मिलिजैबो।
लाल सयानी अलीन के बीच निवारिये ह्याँ की गलीन को ऐबो॥

## दोहा

विषम लोग ब्रजगाँव के, लाल विलोको बास।
बढ़ि जैहै इन दृगन के हाँसिन ते उपहास॥

## अथ गणिका स्वाधीनपतिका को उदाहरण

### सवैया

भूषन अम्बर ल्यावत आपु रहैं पहिरावन को मुख हेरे।
आपही पान खवावत आनि सहेली न आवन पावत नेरे।
ता पिय सों रिस कैसे करौं मतिराम कहै सिखये सखि तेरे।
पूरि रहे मनभावन के गुन मान को ठौर नहीं मन मेरे॥

### दोहा

मोहिं लखे सजनी सदा, जाको धन मन प्रान।
सपनेहूँ ता पीव सों, मान न भलो सयान॥

## अथ अभिसारिका को लक्षण

### दोहा

पियहि बुलावै आपकै, पिय पै आपुहि जाय।
ताहि कहत अभिसारिका, जे प्रवीन कविराय॥

## अथ मुग्धा अभिसारिका को उदाहरण

### सवैया

बातन जाय लगाय लई रसही रस मैं मन हाथकै लीनो।
लाल तिहारे बुलावन को मतिराम मैं बोल कह्यो परबीनो।
बेगि चलो न बिलम्ब करो लखो बाल नबेली को नेह नवीनो।
लाजभरी अँखियाँ बिहँसीं बलि बोल कह्यो बिन उत्तर दीनो॥

### दोहा

अली चली नवलाहि लै, पिय पै साज सिँगार।
ज्यों मतङ्ग अड़दार को लिये जात गड़दार॥

## अथ मध्या अभिसारिका को उदाहरण

### सवैया

बैठि रहे मतिराम लला घर भीतर साँझहि ते अनुरागी।
वानक सों बनि चारु सिँगारनि आई सुहागिनि प्रेमसों पागी।

प्यारे कह्यो हँसि आइये सेजहि प्यारी की ज्योतिबिलासिनि जागी।
नैन नवाइ रही मुसक्याय के हार हिये को सँवारन लागी॥

## दोहा

जोबनमद गजमन्दगति, चली बाल पतिगेह।
पगनि लाजसांकर परी, चढ़ो महावत नेह॥

## अथ प्रौढ़ा अभिसारिका को उदाहरण

## कबित्त

सहज सुबासयुत देह की दुगुन द्युति,
दामिनिदमक दीप केसरी कनक ते।
मतिराम सुकवि सिरीषसुकुमार अंग,
सोहत सिँगार चारु जोबन बनक ते।
सोइबे को सेज चली प्राणपति प्यारे पास,
जगति जुन्हाई ज्योति हँसनि तनक ते।
चढ़त अटारी गुरुलोगनि की लाज प्यारी,
रसना दशन दाबै रसनाझनक ते॥

## दोहा

सजि सिँगार सेजहि चली, बाल जहाँ पतिप्रान।
चढ़त अटारी की सिढ़ी, भई कोस परिमान॥

## अथ परकीया श्यामाभिसारिका लक्षण

## कबित्त

उमड़ि घुमड़ि दिगमण्डलनि मण्ड रहे,
भूमि भूमि बादर कुहू की निशि कारी में।
अंगनि में कीनो अंगराग मृगमद तैसो,
आनन ओढ़ाइ लीनो श्यामरंग सारी में।
मतिराम सुकवि मेचकरुचि राजि रही
आभरनराजी मरकतमनिवारी में।

मोहन छबीले को मिलन चली ऐसी छबि,
छाँह लौं छबीली छबि छाजत अँध्यारी में ॥

## दोहा

श्याम बसन में श्याम निशि, दुरी न तिय की देह ।
पहुँचाई चहुँ ओर मिलि, भौंरभीर पियगेह ॥

## अथ चन्द्रिका-अभिसारिका लक्षण

## कबित्त

अंगनि चँदन घनसार अंगराग, श्वेत,
सारीछीर फेन कैसी आभा उफनात है ।
राजत रुचिर शीत मोतिन के आभरन,
कुसुमकलित केश शोभा सरसात है ।
कवि मतिराम प्राणप्यारे को मिलन चली,
करिकै मनोरथनि मृदु मुसुकात है ।
होती न लखाई निशि चन्द की उज्यारी मुख—
चन्द की उज्यारी तन छाँहौ छपि जात है ॥

## दोहा

मलिन करी छबि जोन्ह की, तनुछबि सो चलि जाउँ ।
को जैहै पिय पै सखी, लखि जैहै सब गाउँ ॥

## अथ दिवाअभिसारिका-लक्षण

## कबित्त

सारी जरतारी की झलक झलकति जैसी,
केसरि को अंगरंग कीनो सब तन में ।
तीखनि तरनि के करनि ते दुगुन ज्योति
जगत जवाहिरजटित आभरन में ।
कवि मतिराम आभा अँगनि अंगारनि की,
धूम कैसी धार छबि छाजत कचन में ।

ग्रीषम दुपहरी में हरि को मिलन जात,
जानी जात नारि न दवारी जात बन में ॥

### दोहा

ग्रीषमऋतु की दुपहरी, चली बाल वनकुंज ।
आगि लपट तीखन लुवैं, मलयपवन के पुंज ॥

### अथ गणिका अभिसारिका को उदाहरण

### कबित्त

साँझही सिँगार साजि प्राणप्यारे पास जाति,
बनिता बनक बनी बेलिसी अनंद की ।
कवि मतिराम कल किंकनी की ध्वनि बजै,
मन्द मन्द चलनि बिराजत गयन्द की ।
केसरि रँग्यो दुकूल हाँसी में झरत फूल,
केशनि में छाई छबि फूलनि के वृन्द की ।
पीछे पीछे आवत अँध्यारी सी भँवरभीर,
आगे आगे फैलत उज्यारी मुखचन्द की ॥

### दोहा

नागरि सकल सिँगार करि, चली प्राणपति पास ।
बाढ़ि चली विहँसनि मनो, वारिधिवीचिविलास ॥

### अथ प्रवत्स्यत्प्रेयसी-लक्षण ।

### दोहा

होनहार प्रिय के विरह, विकल होय जो बाल ।
ताहि प्रवत्स्यत्प्रेयसी, वर्णत बुद्धिविशाल ॥

### मुग्धा प्रवत्स्यत्प्रेयसी को उदाहरण

### कबित्त

जा दिन ते चलिबे की चरचा चलाई तुम,
ता दिन ते वाके पियराई तनु छाई है ।

कहै मतिराम छोरे भूषण बसन पान,
सखिन सों खेलनि हँसनि बिसराई है ।
आई ऋतु सुरभि सुहाई प्रीति वाके चित,
ऐसे में चलौ तौ लाल रावरी बड़ाई है ।
सोवत न रैन दिन रोवत रहत बाल,
बूझे ते कहत माइके की सुधि आई है ॥

## दोहा

क्यों सहिहै सुकुमार वह, पहिलो विरह गोपाल ।
जब वाके चित हित भयो, चलन लगे तब लाल ॥

## अथ मध्या प्रवत्स्यत्प्रेयसी-लक्षण

## सवैया

गौने के द्यौस छसातक बीते न चौथि कहा अबहीं चलिआई ।
लालन बाल के ता छिन तें मतिराम परी मुख में पियराई ।
तू न बधू को पठाइ अरी यह देखि दुहूनि की प्रीति सुहाई ।
रोये से लोचन मोए से रोचन मोये न सोचन राति बिताई ॥

## दोहा

अबहीं लैं मिलि मोहि सखि, चलत आज ब्रजराज ।
अँसुवनि राखत रोकि है, जियहि निकासति लाज ॥

## अथ प्रौढ़ा प्रवत्स्यत्प्रेयसी को उदाहरण

## कबित्त

मलयसमीर लाग्यो चलन सुगंध सीरो,
पथिकन कीने परदेशन ते आवने ।
मतिराम सुकवि समूहनि सुमन फूले,
कोकिल मधुप लागे बोलन सुहावने ।
आयो है वसंत भये पल्लवित जलजात,
तुम लागे चलिबे की चरचा चलावने ।

रावरी तिया के तरवर सरवरन के,
किसलै कमल ह्वैहैं बारक बिछावने ॥

### दोहा

कोंपर ते किशलै जबै, होहिं कलिन ते कौल ।
तब चलाइयो चलन की, चरचा नागर नौल ॥

## अथ परकीया प्रवत्स्यत्प्रेयसी को उदाहरण

### कबित्त

मोहन लला को सुन्यो चलन विदेश भयो,
मोहनी को चारु चित निपट उचाट में ।
परी तलबेली तन मन में छबीली राखै,
छिति पर छनक, छनक पाँव खाट में ।
प्रीतम नयनकुवलयनि को चन्द घरी
एक में चलैगो मतिराम जिहि बाट में ।
नागरी नवेली रूप आगरी अकेली, रीती
गागरी लै ठाढ़ी भई बाट ही के घाट में ॥

### दोहा

चलत सुन्यो परदेश को, हियरो रह्यो न ठौर ।
लै मालिन मीतहि दयो, नव रसाल को मौर ॥

## अथ गणिका प्रवत्स्यत्प्रेयसी-लक्षण

### कबित्त

मंजन कियो न तन अंजन दियो न नैन,
जावक दियो न पाँइ रही मन मारिकै ।
मतिराम सुकवि तमोल तेल छाँड़ि बैठी,
पहिरे वसन डारे भूषन उतारि कै ।
ऐहैं आज पिय बिदा माँगन विदेश को यों
नेह के जनाइबे की चातुरी विचारि कै ।
गारि राख्यो चन्दन बगारि घनसार राख्यो,
आँगन में सेज सरसिजनि सँवारि कै ॥

### दोहा

चलत पीय परदेश को, बरजि सकौं नहिं तोहिं ।
लै ऐहो आभरन जो, जियत पाइहौ मोहिं ॥१५॥

### अथ आगमपतिका लक्षण

### दोहा

जा तिय को परदेश ते आयो प्यौ मतिराम ।
ताहि कहत कवि लोग हैं आगतपतिका बाम ॥

### अथ मुग्धा आगतपतिका को उदाहरण

### सवैया

आयो विदेश ते प्राणपिया मतिराम अनंद बढाइ अलेखै ।
लोगनि को मिलि आँगन बैठे घरीहि घरी सगरो घर पेखै ।
भीतर भौन के द्वार खरी सुकुमार तिया तनु कम्प विशेखै ।
घूँघट में पट ओट किये पट ओट किये पति को मुख देखै ॥

### दोहा

पिय आयो नव बालतन, बाढ़े हरषविलास ।
प्रथम बारि बूँदनि उठै, ज्यों वसुमती सुवास ॥

### अथ मध्या आगतपतिका को उदाहरण

### सवैया

चन्द्रमुखी सजनीनिके संग हुती पियअंगनि में मन फेरत ः
ताहि समै पियप्यारे को आवन प्यारी सखी कह्यो द्वार ते टेरत
आइ गये मतिराम जबै तबै देखत नैन अनन्द भये रत ।
भौन के भीतर भाजि गई हँसि कै हरवे हरि को फिरि हेरत ॥

### दोहा

पियागमन शरदागमन, विमल बालमुखइन्द ।
अंग अमल पानिप भयो, फूले दृगअरबिन्द ॥

### अथ प्रौढ़ा आगतपतिका को उदाहरण

### सवैया

प्राणपियारो मिलो सपने में परी जब नेसुक नींद निहोरे ।
नाह को आइबो त्योंही जगाइ सखी कह्यो बैन पियूष निचोरे ।
यों मतिराम बढ़यो हिय में सुख बालके बालम सों दृग जोरे ।
ज्यों पट में अतिही चटकीलो चढ़ै रंग तीसरी बार के बोरे ॥

### दोहा

आयो पिय परदेश ते, हिय हुलसी अति बाम ।
टूक टूक कंचुकि करी, करि कमनेती काम ॥

### अथ परकीया आगतपतिका को उदाहरण

### सवैया

आयो बिलंबि विदेश से बालम बाल बियोगव्यथा बिसराई ।
आई तहाँ तिनके सँग ह्वै सब गाँउ की जे युवती जुरि आई ।
देखत ही मतिराम कहै अँखियानि में आनँद की छबि छाई ।
लाजनि क्यों करि बैन कहै सुकह्यौ दुख देहई की दुबराई ॥

### अन्यत् यथा

भावते को सुनि आगम आनँद अंग अनंगनि ते उमह्यो है ।
सो हमहूँ से हितू से दुराइये आली कहो यह कौने कह्या है ।
खैंचि लिये सुख के अँसुवा यह क्यों दुरि है जो हियेउ लह्यो है ।
गाढ़ो भई मोहरी दरकी अँगिया की तनी न तनाउ गह्यो है ॥

### दोहा

सुन्यो मायके ते कहै बाह्मन आयो कन्त ।
कुशल बूझिबे के मिसे, लीनो बोलि इकन्त ॥

### अथ गणिका आगतपतिका को उदाहरण

### कवित्त ।

नागर विदेश में बिताइ बहु द्यौस आयो,
नागरि के हिये में हुलासनि की खानि की ।

कवि मतिराम अंक भरत मयंकमुखी,
नेहै सरसाइ भौंहैं कीनी सुखदानि की।
सुबरन बोलिके बतावतु है सुबरन,
हीरन बतावति है छबि मुसुकानि की।
आँखिन ते आनँद के आँसू उँमगाय प्यारी,
प्यारे को दिवावत सुरति मुकुतानि की॥

## दोहा

फूली नागरि कमलनी, उड़िगे मित्रमलिंद।
आयो मित्र विदेश ते, भयो सुदिन आनन्द॥

## अथ उत्तमा नायिका-लक्षण

## दोहा

पिय हित कै अनहित करै, आपु करै हित नारि।
ताहि उत्तमा नायका, कविजन कहत विचारि॥

## अथ उत्तमा नायिका को उदाहरण

## सवैया

स०—राति कहूँ रमिकै मनमोहन आगम प्रात पिया घर कीनो।
देखत ही मुसुकाइ उठी चलि लागे ह्वै आदरकै पुनि लीनो।
मोहन के तनु में मतिराम दुकूल सु नीलो निहारि नबीनो।
केसरि के रँग सो रँगिकै पट पीत कै प्रीतम के कर दीनो॥

## दोहा

पिय अपराध अनेक निज, नैननहूँ लखि पाइ।
तिय इकन्त पिय कन्त सों, मानै करत लजाइ॥

## अथ मध्यमा नायिका।

## दोहा

पिय सों हित में हित करै अनहित कीने मान।
ताहि मध्यमा कहत हैं, कवि मतिराम सुजान॥

## अथ मध्यमा नायिका को उदाहरण

### कवित्त

आयो प्राणपति राति अनत बिताय, बैठी
भौंहनि चढ़ाइ रँगी सुन्दरि सुहाग की ।
बातनि बनाइ पर्‍यो प्यारी के पगन आइ,
छल सों छपाइ छैल छबि रतिदाग की ।
छूटि गयो मान लागी आपुही सँवारन को,
खिरकी सुकवि मतिराम प्रियपाग की ।
रिसही के आँसू रसआँसू भये आँखिन में,
रिस की ललाई सो ललाई अनुराग की ॥

### दोहा

मेरे तनु के रोम ये मेरे नाहिं निदान ।
उठि आदर अगमन करैं, करौं कौन विधि मान ॥

## अथ अधमा नायिका-लक्षण

### दोहा

पिय सों हितहूँ के किये, करै मान जो बाल ।
तासों अधमा कहत हैं, कवि मतिराम रसाल ॥

## अथ अधमा नायिका को उदाहरण

### कबित्त

आयो है सयान मन गर्‍यो है अयान तौहू,
नित उठि मान करिबे की टेव पकरी ।
घर घर मानिनी हैं मानती मनाये ते वै,
पर ऐसो रीति और काहू में न जकरी ।
कवि मतिराम कामरूप घनश्यामलाल,
तेरी नैन कोरैं ओर चाहै एकटक री ।

हाहा कै निहोरेहु न हेरत हरिननैनी,

काहे को करत हठ हारिल की लकरी ॥

### दोहा

कहा लियो गुरुमान को, अति ताती है नेम ।

पारद सो उड़िजाइगो, अलि चंचल है प्रेम ॥

## Sukhdeva Misra.

"He is counted as one of the masters of the vernacular composition." He has given an account of his family and his native place Kampila in his work on prosody entitled *Britta Bichār* compiled in 1728 V. E. He was a great pandit and first attached himself to the court of Bhagwant Rāi Khīchī of Asothar in Fatehpur district. He next went over to Buxar, a village near Daunriākherā, where he was received with great honour by Rao Madan Singh. In his *Rasārnava* he says that Mardan Singh was a descendent of Kanak Singh Bais who had fought successfully many battles for the Emperor of Delhi. From Daunriākherā he went over to Nawab Fazil Ali Khan, a minister of Aurangzeb, and it was here that he wrote his famous works on rhetoric the *Fāzil Alī Prakās.* He also attended the courts of Raja Himmat Singh of Amethi and Raja Debi Singh of Murarmao. His principal works are *Britta Bichār*, *Rasārnava*, *Sringār Latā*, *Fāzil Alī Prakās*, *Chhand Bichār Dasarath Rai*, and *Adhyātma Prakās*.

The *Rasārnava* is considered his best work and the following extracts are taken from an edition published by the Light Press, Benares, in 1865.

Another work the *Rasaratnākara* of the same author compiled at the request of Raja Mardan Singh was also published by the same press in 1866.

# रसार्णव

## नायक-वर्णन

### नायकलक्षण

सुन्दर सुघर सुहावनो गुनी कुलीन नवीन।
गीत-कवित-ज्ञाता सरस कामकलानिप्रवीन ॥

### यथा—सवैया

सिर मोरपखानि छये छबिपुंज बिराजत गुंज की माल गरैं ।
मुख पूनो सुधानिधिहू न गनै, दृग नील सरोजनि हूँ निदरैं ।
घन से तनु, बीजुरी पीरो झगा, बगपाँतिन ज्यों मुकुता की लरैं ।
निकरैं हिय ते न जु या छबि सों हरि आनि जबै इत ह्व निकरैं ॥

### नायक-भेद

पति उपपति बैसिक त्रिविध नायक जिय में जानि ।

### पति-लक्षण

बिधि सों ब्याह्यो होय जो पति करि ताहि बखानि ।

### पति—यथा—सवैया

ब्याह के द्यौसहि ते दिन हूँ दिन प्रेम दुहूँ के हिये सरसात हैं ।
गौनो भयो भये दोहू निहाल दुहूँ को दूहूँन के बैन सुहात हैं ।
बैठक एक ही ठौर किये जु दूहूँ को दूहूँ छिन छोड़े न जात हैं ।
रातों दिना दोउ देखैं दुहूँ पै, तऊँ न दूहून के नैन अघात हैं ॥

### पतिभेद

सो पुनि चारि प्रकार के सुकविन कह्यो बनाइ ।
पहले ही अनुकूल पुनि दच्छिन धृष्ट गनाइ ॥

चौथे इनमें सठ कह्यो सठताई को मूल ।

### अनुकूललक्षण

परतरुनी ते विमुख जो वाहि कहत अनुकूल ॥

### अनुकूल यथा सवैया

नारि पराई ते बोलन की कहा क्यों हुँ न काहू को भूलेहु हेरे ।
मेरो लखैं मन वेई औ मैं हूँ लियो उनको लिखि चित्र हिये रे ।
बाँधि सकै उनको मनु को बंध्यो रैन दिना रहै मेरेहि नेरे ।
लेस नहीं उनमें अपराध को मान की हौसें रहीं उर मेरे ॥

### दक्षिणलक्षण

जो राखै सब तियन सों सदा बराबर प्रीति ।
दच्छिन नायक आहि वह याकी है यह रीति ॥

### यथा कवित्त

एकै कहैं कान्ह हमहीं हैं एकै कहती कि
उनकी हमारी मिलि गई परतीति है ।
एकै कहैं हम बिन कैसे धों रहै हैं, एकै
कहतां कि हम बिन कैसे छिन बीतिहै ।
सबै एक बेर ही चितैात होती बस यह
कछू चतुरन की चितैानही की रीति है ।
सोरहें हजार गोपी आपने आपने मन
कहतीं कि कान्हर सोँ हमही सों प्रीति है ॥

### धृष्टलक्षण

निधरक करि अपराध जो तियरिसि तें न डेराय ।
लाज न जाको ताहि सब धृष्ट कहत कविराय ॥

### यथा सवैया

काढ़ि दियो घर ते घर ही में तो पाइन देखो परे हहा खातु है ।
फूल का माल सो बाँधे तऊँ मुसकाइ तकैं मन को न सकातु है

बातन तें डरपैये कहा झकझोर तऊँ न अरी अरसातु है ।
लाज को लेसु नहीं मन मैं नित मारेउ जात तऊ न लजातु है ॥

### शठलक्षण

जो हित की बातें कहै अनहित करै निदान ।
निपट कपट को रूप सठ ताहि कहत हैं जान ॥

### यथा सवैया

औरन के ढिग ते न टरौ नित बातन ही हमैं राखत टारे ।
औरन के सँग राति बिताइ हमैं सुख देत हौ आनि सकारे ।
औरन सों तुम साँचेइ हौ हम सों रहो झूठेइ ब्योंत बिचारे ।
लागत औरन की छतियाँ तुम पायनि लागत आनि हमारे ॥

### अथ उपपतिलक्षण

परतरुनी को रसिक जो उपपति कहिये ताहि ।
वैसिक वेस्या को रसिक सुकविन कह्यो सराहि ॥
चारि भाँति पुनि उपपत्यो कविजन कह्यो बिचारि ।
सठताई तहँ नियत है यह मन मैं निरधारि ॥

### उपपति यथा—सवैया

लखि पावैं कहूँ तो कह्योई चहैं सब वैसेहिं मोहि न कोउ गनै ।
घर की घरहाई चवाइनै ये कछु आनिहैं और की औरै मनै ।
यह जैसोइ तैसो सँवारि हौं लेहौं हरैं हरैं हाथहि सों अपनै ।
तुम टीको बनावनु आवतु हौ कहूँ देखै जो कोऊ तो कैसी बनै ॥

### अथ वैसिकोदाहरण—सवैया

भौंरु भयो भरमै मदुअंध सुगंध झकोरन की झकझोर में ।
मानौं सुधा के समुद्र पर्यो अँकवारि समै सिसिकीन के सोर में ।
भूलि रह्यो लखि भौंह के भाइ रह्यो ठहराइ उरोज के ठोर में ।
बारबधू के बिलास बँध्यो सु कहौ मन कैसे लगै तिय और में ॥

## वैसिक भेद

उत्तम मध्यम अधम पुनि वैसिक तीन प्रकार।
ग्रंथन के मत तें कहैं सबै सुकवि सिरदार॥

## अथ उत्तम बैसिक

तियहि रुषोहैं। देखि जो करै बहुत उपचार।
उत्तम बैसिकु आहि वह सुकविन कियो विचार॥

## यथा सवैया

कबहूँ सिर आड़ देके सरकी अँगिया मृग के मद सों चुपरै।
कबहूँ करै हीरन ही के हरा कबहूँ मुकुतान सों माँग भरै।
कबहूँ पुनि सोने सी आँगुरी के ढिग सोने के भूषन आनि धरै।
तिय देखि रुषौहीं सनेह सों प्यो इहि भाँति मनैबे को ब्योंत करै

## अथ मध्यम बैसिक

तिय के रोसे रोस रस जो न प्रगट करि देय।
मध्यम बैसिक सो जु वह चुप ह्वै समै बितेय॥

## यथा सवैया

आपुहि बार हरा उरझाइ के आपुनहीं सिसकै सुरझावै।
आपुहि बेसर फेरति आपुही जाति नई अरु हाथ नचावै।
प्यारौ निहारो करै ढिगई कछु आपनो रोसु रसौ न जनावै।
पायें बिना मनिमाल रिसानी यों बाल तमासे अनेक दिखावै॥

## अथ अधम बैसिक

जाके जिय रतिकेलि में डरु अरु दया न लाज।
ताको बैसिक अधम यों कहत सबै कविराज॥

## यथा सवैया

जिय जाके न लाज दया न कहूँ डरु काहू को छ्वै न गयो अँग में
कछु आपहू बूझत है न कोऊ औ सिखावनहारन ही सँग में॥
ढिग ऐसे के मोहि पठावती है। तू जियायो न चाहति है। जग में
तौ कहा फलु फूली चमेली जो बाँधिय माते मतंगज के पग में॥

## अन्य भेद

मानी और क्रियाचतुर बचनचतुर पुनि जानि।
येऊ तीन प्रकार के नायकु कहे बखानि॥
मानी को औ चतुर को सठ में अंतर भाय।
रसग्रंथन को मत कहत सुकविन को समुदाय॥

## तेषां स्वरूपज्ञानार्थलक्षणं तत्र मानी

करि अपराध जु तरुनि सों आपुहि ठानै मानु।
मतो कविन को जानिये मानी ताहि बखान॥

## यथा सवैया

सांझ गये उठि आवत भोर हो जानति हौं तुमहूँ भये भानु हौ।
जाहि बिथा सु कह्योई चहै तुम देत नहीं इन बातन कानु हौ।
रूठि कै पीठि दै बैठि रहे हिय मेरे जगावतु कोपकृसानु हौ।
चाहिये वाहि कि मानु करै उलटे तुमहीं अब ठानत मानु हौ॥

## बाक्यचतुरक्रियाचतुरलक्षण

बचनन करै जु चातुरी बचनचतुर वह आहि।
करै क्रिया की चतुरई क्रियाचतुर कहि ताहि॥

## बचनचतुर यथा सवैया

उठि भोरही आवती हौ तित ह्वै जित धोसहु में तमु छाइ रह्यो।
सँग काहू तो लेहु लगाइ अहो कहिये कहा मानती हो न कह्यौ।
कहो को सुनि लेहै पुकारिबो काहू अचानक जो ठगु आइ गह्यो।
तुम सूने तमाल की कुंज की गैल अकेलिहि बेंचन जात दह्यो॥

## क्रियाचतुर यथा सवैया

होरी के औसरु गोरी सबै मिलि दौरीं लख्यो जब कान्हरु आयो।
ह्याँ इनमें निज भावती देखि भयो मनभावन को मन भायो।
हाथ पसार्‌यो न सूझि परै तहँ यों कुछ लाल गुलाल उड़ायो।
बाहन बाँधि हिय लगि कै हरि राधिका के मुँह सो मुँह छ्वायो॥

पति उपपति अरु वैसिको येऊ प्रोषित होत ।
रसग्रन्थन की रीति लखि कहत कविन के गोत ॥

## प्रोषितलक्षण

जो बिदेस में बिरह तें अति ही व्याकुल होइ ।
प्रोषित ताको कहत हैं कवि पंडित सब कोइ ॥

## प्रोषितपति यथा कबित्त

पुहुप की पाँखुरी उपटि उठैं जाके तन
सो धौं कैसे कामसरसार सहि रहैगी ।
नेकु ऊँचे बोलत अचानक ही चौंकति ही
मोरसोर सुनि कै धौं कैसे निरबहैगी ।
लाग्यो ई रहत नित चित यहै सोच मेरे
मेघन की धुनि सुनि साहस क्यों गहैगी ।
आँचरु सों दियो अचराइ सकै जो न सो धौं
कैसे बिरहानल की आँच उर सहैगी ॥

## प्रोषितोपपति यथा सवैया

जैहैं घरे हम हूँ कब धौं सुपरोसिन वैसहि आनि जियै है ।
नाँहहि और बधू बस देखि हमैं लखि धोसहि तें ललचै है ।
लोग जहीं सब सोइ हैं नेक सो छोटो कहूँ छन एक जु पैहै ।
तो तब चोर लौं चाँपति पाँय हरैं हरैं आय गरे लगि जैहै ॥

## प्रोषित वैसिक यथा सवैया

माँगिहै मोती दिये पर हाथ की लाली तें विद्रुम जानि रिसैहै ।
हीरा के हार गरे पहिरैहौं तो सोने के जानि के नैन नचै है ।
आपुहि गाढ़े गरो गहिहै सिसिकीन के आपुहि सोर मचै है ।
प्रानप्रिया अँखियान के आगे जियायबे कों अब धौं कब ऐहै ॥

## अबूझनायकलक्षण

नायक है जु अबूझ वह आहि नायकाभास ।
तासों चतुर तियान सों कैसे आवै रास ॥

### यथा सवैया

सूनी अटा चढ़ि देह दिखाइकै सेज में पौढ़ि रहे पटु तानै ।
झाँकि झरोखे उठै अँगिराइ जम्हाइ किते को बतावति सानै ।
कोऊ सखी ढिग जाइ तो ताहि पठावति फेरि न भेद बखानै ।
चंदमुखी करै चातुरी केतियौ पै वह मूरुख नेकु न जानै ॥

---

यहि विधि ए नायक सबै सुकविन कहे बखानि ।
नरमसचिव तिनके कहत अब ये चारो जानि ॥
पीठमर्द, बिट, चेट पुनि औार बिदूषक आहि ।

### पीठमर्द लक्षण

हरै जु तिय को रूठिबो पीठमर्द कहि ताहि ॥

### पीठमर्द यथा सवैया

मेघ कहा बिन बीजुरी को बिन दीपति दीपउ लागत फीको ।
फीकोई फूल सुबास बिना बिन चाँदनी कौन सरूप ससी को ।
हैं तो सखा उनके हम पै भलो चाहत एक तिहारेई जी को ।
रूठिबो छोड़ि हिये लगिये न लगै नँदनंद तुम्हैं बिन नीको ॥

### विटचेटलक्षण

कामकला अति चतुर जो विट कहियतहैं ताहि ।
है जु मनैबे में चतुर प्रगट चेट सो आहि ॥

### विट को उदाहरण

तिय केलि के मंदिर लालन देखि हिये बढ़ि चौगुन मान पगी ।
जबहीं लियो चाहै भुजा भरि कै तबहीं फिरि भौन को जात भगी ।
विट ऐसे में कोकिलाकूक कही सुनि कामकला जिय आनि जगी ।
जहँ माननिही न मनाइबे ते तहाँ आपुहि तें फिर कंठ लगी ॥

### चेटक को उदाहरण यथा सवैया

क्यों हू न हेरति ही हरि ओर सखीन मैं को न हहा करि हार्यो ।
रूसी रहै निसि वासर हूँ सब कामकला को बिलास बिसार्यो ।

आजु धौं कैसी भई यह आपुनै बूझि कछू सब रोस निवार्‌यो ।
केलि के कुंज मिलाय दई कछु चेट कुचेटक सों पढ़ि डार्‌यो ॥

## विदूषकलक्षण

कछुक स्वाँग करिकै जु कछु हाँसी ठानै आनि ।
ताहि विदूषक कहत हैं सगरे कविन बखानि ॥

## यथा सवैया

राधिकै देखि अकेली विदूषक ल्यायो कछू कहि कान्हरै टेरत ।
केलि के कुंज में जाइ दोऊ कों मिलाय दई इतहूँ उत हेरत ।
फूलनहीं के बिछावने कै रति में जब जान्यो कि दोऊ भये रत ।
नंद को स्वाँग किये तबहीं ढिग आइ कढ़्यो उहैं गैयन घेरत ॥

## Rasalīn.

Rasalīn is the *nom de plume* of Saiyid Ghulam Nabi of Bilgram, a town in Hardoi district, famous for its Arabic and Persian scholars. Rasalīn is however one of the very few Musalmans who being great Persian scholars wrote pure *Braj-bhāshā* like any Hindu writer. He is the author of two works the *Angadarpan*, completed in 1794 V. E. (1737 and not 1637) and the *Rasaprabodh*, a treatise on rhetoric written in 1799 V. E. The *Angadarpan* from which one of the accompanying extracts is taken describes with a true poetic pencil the *nakhsikh* or *catalogue raisonne* of the various parts of the heroine's body, full of *upamāsa*, *utprekshas* and *rūpaks*. It is a work of 177 dohas. The *Rasaprabodh* is also a complete book on the nine *rasas*. The *Shadritu Varṇan* and *Barāmsā* portions of this work are also exceptionally good.

## अनुभाव मध्य व्यभिचारी वर्णन

कहि अनुभावन हावहूँ बरने तिहि सँग आनि ।
अब व्यभिचारिन को कहौं सो द्वय विधि पहिचानि ॥
तिन द्वै भेदन माहिं जे तनव्यभिचारी आहिँ ।
लहि अनुभाव प्रसंग को पहिले बरनों ताहि ॥
तिनही व्यभिचारीन को सात्विक कहिये नाम ।
कहि लच्छन तिनके करौं उदाहरण अभिराम ॥

## अथ तनव्यभिचारी सात्विकलक्षणम्

सुख दुख आदि जु भावना हृदय माहिं कछु होइ ।
जो बिन बस्तु न परगटै सात्विक कहिये सोइ ॥
संत सबद प्रानी कह्यो जीवत देह निहारि ।
ताको जो कछु धरम है सो सात्विक निरधारि ॥
ये प्रगटत थिर भाव को अरु ये हैं तनभाय ।
या तें कवि इनको गनैं अनुभावन में ल्याय ॥
दबे सिँगारन भाव अरु सात्विक में यह जानि ।
वै प्रगटत रतिभाव ये सब थाइन को आनि ॥
दूजो यह अनुभाव अरु सात्विक भेद उदोत ।
वे बिन बस तें होत हैं ये निज बसतें होत ॥
सोई सात्विक आठ हैं यह जानत सब कोइ ।
तिनको बरनन करत हौं सब ग्रंथन मत जोइ ॥
सातों सात्विक नाम ते लच्छन प्रगट लखाइ ।
आठों लच्छन प्रलय को अब देहौं समुझाय ॥

### स्वेद यथा

घन आवत जे आदि ही चलत स्वेद तन आइ ।
यों आवत यह कान्ह के श्रमजल रही अन्हाइ ॥

बाम लखत तन स्याम को कढ्यौ स्वेद यौं आइ।
ज्यों तरपति ही बीजुरी बरषत मेघ बनाइ ॥

## स्तम्भ यथा

हरि के देखतही कहा थकित भयो तुव गात।
रही रई लै हाथ में दही मथ्यो नहिं जात ॥
पाग सजत हरिदृग परी जूरे बाँधत बाम।
रहे पेच कर मैं परे और पेच मैं स्याम ॥

## रोमांच यथा

हौं तोही पर आनि यह लखी अपूरब बात।
जित मारत पिय फूल तित होत कटीलो गात ॥
का न भयो री मान यह जिन अपने मन चेत।
रोम रोम तें तन उठ्यो तव आदर के हेत।

## स्वरभंग को उदाहरण

छकित कर्यो मो प्रान तुव नहिं नहिं हिय ठहिराइ।
मानो निकसत है सुरा सीसी मुख तें आइ ॥
अबहीं तुम गावत हुते भई कौन पर बात।
सुरतरंग के लेत कत सुरतरंग ह्वै जात ॥

## कम्प यथा

लख्यो न कहुँ घनस्याम अरु बोल सुन्यो नहिँ कान।
कहाँ लगी तूँ बेल सी बात चलत थहिरान ॥
तनधन चंदन बदन ससि द्युति सीतलता पाइ।
आजु अंग बृजराज के कम्प भयो है आइ ॥

## विवरन यथा

कारो पीरो पट धरे बिहरत धनमन माहिँ।
यातें निरमल गात मैं कारी पीरी छाँहिँ ॥

पद्मनि लखि रस लैन हित अति अनंग सरसाइ ।
मधुपरीति हरिबदन पै भई पीतता आइ ॥

## आँसू यथा

पिय लखि नहि तियचषन मै सुखअँसुवाँ ठहिराइ ।
आपन ये सीतल हियो सीतल करत बनाइ ॥
परत बाल मुखछाहिँ के दृगन रूप मैं आइ ।
हरि के सुखअँसुवा चले पारद लौं उफनाइ ॥

## प्रलाप का लक्षण

होत हरष दुख आदि तें नष्ट चेसटा ज्ञान ।
सुध न हिताहित की रहै सोइ प्रलाप पहिचान ॥

## यथा

तब तें सुध न सरीर की परी बाल बेहाल ।
जब तें आये हैं लपटि कारे लौं डसि लाल ॥
डरत नहीं कछु अग्नि तें जल ते नहिँ सियराति ।
राधे देखतही भई यह मति हरि के साति ॥

## निर्वेदलक्षण

ध्यान सोच आधीनता आँसू स्वास उसास ।
उठि चलिबो सरबस तजो ये अनुभाव प्रकास ॥

## निरवेद यथा

यह जिय आवत है अली तजि सब जग तें आस ।
बनमाली के लखन को बन में लीजे बास ॥
कत रोकत मोहि आइकै कछु बिवेक है तोहि ।
स्यामरूप आगे कहो कौन देय है मोहि ॥

## ग्लानिलक्षण

रति गतादि ते निबलता नहि सँभार सो ग्लानि ।
छीन बचन कम्पादि ते जान लेत है जान ॥

### यथा

नये संक ये गनत हैं रतिही माहि बिलास ।
कहूँ सुन्यो काहू लई माली पुहुप सुबास ॥

### दीनतालक्षण

दुख दारिद बिरहादि ते होत दीनता आनि ।
मन बच सो हाहा करत तनमलीनता जानि ॥

### यथा

हरि भोजन जब ते दये तेरे हित बिसराइ ।
दीन भयो दिन भरत है तब ते हाहा खाइ ॥

### आठों सात्विक के दोहा में उदाहरण

पिय तकि झकि अधबरन कहि पुलक स्वेद ते छाइ ।
ह्वै बिबरन कम्पति गिरै तिय अँसुवा ठहराइ ॥

### इति तनव्यभिचारिसमाप्त

---

### अथ तेंतीस मनव्यभिचारिकथनम्

बरने तनचर भाइ अब बरनौं मनचर भाइ ।
जे थाइन के होत हैं नित सहचारी आइ ॥
रहत सदा थिरभाव में प्रगट होत यह रूप ।
जैसे आनि समुद्र ते निकसत लहर अनूप ॥
फिरत रहत सब रसन में इनको यहै सुभाव ।
जा रस मैं नीको जु है तैसो तहाँ बनाव ॥
पहिले दै निर्वेद को थाई माहिँ गनाइ ।
पुनि अब राख्यौ आनि यह व्यभिचारिन मैं ल्याइ ॥

तत्त्वज्ञान बिरहादि तें जहँ जग को अपमान ।
और निदरिबो आपनो सो निर्वेद प्रमान ॥
निज रस पूरन होनलौं थाई जानि उदोत ।
गये रौद्ररस मैं वहै व्यभिचारी पुनि होत ॥
त्यौं ही चिन्ता आदि जे धरे दसा दस माहिँ ।
गये और ठौरन वहै व्यभिचारी ह्वै जाहिँ ॥
तुव डर भजि बन बन फिरत अरिनारी बिलखाइ ।
जब पर पति लागत हुते अब ये कंटक आइ ॥

### शंकालक्षण

निज ते कछु औगुन भये कै चवाव कछु देखि ।
उपजै संका जानिये इत उत लखन बिसेखि ॥

### यथा

संकाहू है जब लख्यौ तुम्हैं वाहि मुसकात ।
तब ते जानी जगत मैं होत मेरियै बात ॥

### त्रासलक्षण

त्रासभाव प्रगटै सदा घोर दरस सुधि पाइ ।
स्तंभ कंप धकधक हु ते तन मैं होत जनाइ ॥

### यथा

हँसति हँसति तिय कोप कै पिय सों चली रिसाइ ।
निरखि किनारी तरप की डरपि गई लपटाइ ॥
देस देस के पुरुष सब चलत रावरी बात ।
यौं काँपत ज्यौं बात ते रूप रूप के पात ॥

### आवेगलक्षण

अरिदरसन उतपात लहि मित्र सत्रु जहँ होइ ।
सो अवेग खेलन तपन बिभ्रम भ्रम ते होइ ॥

### यथा

परी हुती पिय पास तहिँ गई सासु कहुँ आइ ।
सटपटाइ सकुचाइ तिय भाजी भवन डराइ ॥
सुनि तुव दल अरितियन की ऐसी गति दरसात ।
भजति गिरति गिरि फिरि भजति भजिभजि गिरिगिरि जात

### गर्वलक्षण

जौं काहू अधिकार तें अहंकार मन होइ ।
परनिदरे ते लखि परे गरब कहावै सोइ ॥

### यथा

प्रीतम पठई बिन्दुली सो लिलार चमकाइ ।
सौतिन मैं बैठी तिया कछु ऐंठी सी जाइ ॥

### असूयालक्षण

परगुनदरब बिलोकि कै होत सु असुया आनि ।
जोग कथन उपबचन तें प्रगट लीजिये जानि ॥

### यथा

कमला हरि के उर बसे लह्यौ उरबसी नाउँ ।
यह गुन राधे उरबसी बैठी बाँधे पाउँ ॥

### अमर्ष लक्षण

उपमानादिक ते कछू कोप आव सु अमर्ष ।
कहि तब बचन कठोर तहँ बढ़ै ताप घट हर्ष ॥

### यथा

जो दासी के बस भये जग कहाइ बृजराज ।
तिनकी ये बतियाँ करत तुम्हैं न आवत लाज ॥
कहा कहों मो प्रभु नहीं दीनो सासन मोहि ।
नातर रे राक्स कछू हौं दिखावतो तोहि ॥

## उग्रतालक्षण

अपराधिक ते जो हियो जो निरदयता होइ।
सोई उग्रता जानिये तरजन ताड़न होइ॥

## यथा

सीसफूल जेहि लाल को सौतिन करे बनाइ।
तेहि राखौंगी आजु हौं पायल माहिँ लगाइ॥

## उत्सुकतालक्षण

सहि न सकै जो कालगति उत्सुकता तिहि जान।
उपजे औधि बिभाव सो बिकलाई ते मान॥

## यथा।

पतिया पठवन कहि गये सो नहि पठई लाल।
ताही की अवसेर में बिकल भई है बाल॥
दिन अवसेरतही गयो नहिँ आये बृजराज।
सजनी अब जिय जात है या रजनी के साज॥

## स्मृतिलक्षण

लखे बसन मनिगन चितै फिरि वाकी सुधि होइ।
कै सुधि पूरब अर्थ कै संस्मृति कहिये सोइ॥
हरष सहत अविलोकिबो भौंहन को संचार।
सिर कंपन अंगुरीन ते तरजन अरु भौचार॥

## यथा

निकसत ही पटनील ते तेरे तन की जोति।
चपला अरु घनश्याम की हिये आनि सुधि होति॥
जमुना तट मासों कही तू जु बात मुसुकात।
सदा रहत चित पर चढ़ी भूलिहु बिसरि न जात॥

## चिन्तालक्षण

अन पाये प्रियबचन को ध्यान माहिँ बित जाइ।
सो चिन्ता जेहि ताप अरु आँसू स्वास लखाइ ॥
दृगन मूँदि भौंहन जुरै कर पै राखि कपोल।
कौन सोच मैं बैठ तिय इहि बिधि भई अडोल ॥

## तर्क लक्षण

कहिये तरक बिचारि कै संसै तासु बिभाउ।
सिर चालन भृकुटी चपल ताको है अनुभाउ ॥
संसै नहीं बिचार मैं इति त्रय अध्यवसाइ।
चौथो बिप्रतिपत्ति मैं चारि तरक समुदाइ ॥

## संशयात्मकतर्क उदाहरण

मनमोहन छबि लखत ही भूलि गई सब ऐंठि।
अब जग गति लाख्यौ कहै हैं। भूली की पैंठि ॥

## विचारात्मकतर्क उदाहरण

बोलत हैं इत काग अरु फरकत नैन बनाइ।
यातें यह जान्यौ परत प्रीतम मिलिहैं आइ ॥

## अध्यवसायात्मक लक्षण

करि बिचार मेटे सकल सोई अध्यवसाइ।

## विप्रतिपत्त्यात्मक लक्षण

परै न जहँ परतीति सो विप्रतिपत्ति बनाइ ॥

## अध्यवसायात्मक तर्क उदाहरण

रच्यौ काम यह मुकर कै कमल भयो अवदात।
किधौं चन्द्र भुव अवतरयो कछु जान्यौ नहि जात ॥

## विप्रतिपत्त्यात्मक तर्क उदाहरण

अनलज्वाल नहिँ कहि सकत करत सीत यह अंग।
कला सरदससि कहो तो दिन ते कौन प्रसंग ॥

### मतिलक्षण

ज्ञान जथारथ को जहाँ तहँ कहिये मति भाव ।
आगम सोच बिभाव अरु सिष्यादिक अनुभाव ॥

### यथा

कोऊ बरनै पुरुषजसु कोऊ बरनै बाम ।
सुकबि सकल तजि कै सदा बरनत हैं हरिनाम ॥
धरमनीति प्रभुप्रीति जुत साधुप्रीति जहँ होइ ।
चित हित परउपकार मैं ज्ञान जानिये सोइ ॥

### धृतिलक्षण

धृति कहिये संतोष को मत्या तासु बिभाव ।
दुख को सुख करि मानई धीरजादि अनुभाव ॥

### यथा

हार्‍यो मदन चलाइ सर ससिकर सेल लगाइ ।
यह पिक करि रीती कहू कहा डरावत आइ ॥
कौन नवावत जगत को फिरै आपनो माथ ।
बाँधि दई है जीविका दई जीव के हाथ ॥

### हर्षलक्षण

हरष भाव पिय बसत लखि मन प्रसादहू जोइ ।
मन प्रसन्न पुलकादि लहि जानत हैं सब लोइ ॥

### यथा

तिय घट भरि उमड्यो हरष यौं भेटत नँदलाल ।
ज्यों बरसतही श्यामघन जल भिहरत भरि ताल ॥
होत एकही भवन मैं आनँद जनमे नन्द ।
रामजनम ते चैादहो भुवन भयो आनंद ॥

### ब्रीडालक्षण

जो काहू की आनि ते होत ढिढाईहानि ।
मुख नावन आदिक जहाँ ब्रीडा लीजे जानि ॥

### यथा

पिय कछु बाचन ते दिया तिय तें लयो मँगाइ ।
मुखछबि लखि इति ए छके उत वह मुरी लजाइ ॥
सखिन संग खेलत हुती ठाढ़ी सहज सुभाइ ।
पिय आवत औचकि चितै बैठि गई सिरु नाइ ॥

### अवहित्थलक्षण

समगोपन व्यवहार को सो अवहित्था भाव ।
है विभाव हिय कुटिलई बहिलावन अनुभाव ॥

### यथा

सौतिसिँगार निहारि तिय घूँघटपट मुख ल्याइ ।
खाँसी को मिस ठानि कै हाँसी रही दुराइ ॥

### चपलतालक्षण

राग द्वेष आदिकन के होति चपलता आइ ।
किये शीघ्रता आदि तें तन मैं होति लखाइ ॥

### यथा

इत ते उत उत ते इतहि चमकि जात बेहाल ।
लखिबे को घनश्याम के भई दामिनी बाल ॥

### श्रमलक्षण

रवि-गति कै अति बल किये खेद होत जो आइ ।
सोई श्रम स्वेदादि जो मन मैं होत लखाइ ॥

### यथा

निज काँधे तियबाँह धरि तियकटि धरि निज बाँह ।
मन्द मन्द सखि सेज तें ल्यावत मन्दिर माँह ॥
तन तोरति नासा चढ़ै सीसी भरि अँगिरानि ।
अंग दबावत बाल को दाबि लेत मन आनि ॥

## निद्रालक्षण

सो निद्रा जो इंद्रियन तजि मन तुचा समाइ ।
श्रम आदिक ते होत लखि स्वपनादिक ते जाइ ॥

### यथा

खिनिक होत तन मैं पुलकि खिनि अधरन मुसकान ।
याते श्रम तिय को परति पियसंग सोवन जान ॥
सुपने में मिलि लाल सों रही बाल लपटाय ।
बाहँ चलावति भुज गहति बिहँसनि देति जनाय ॥

## स्वप्नलक्षण

तुचहँ त्यागि मन जमपुरी बसै सो स्वप्न बखान ।
होत नींद ते परत है स्वासादिक ते जान ॥

### यथा

नैन मूँदि बेसुध परी सोवति बाल बनाइ ।
साँसछरी के बल रही बेसरिमुकुति नचाइ ॥

## वैपथलक्षण

वैपथ जागब जानिये नींद छुटे तें होइ ।
दृगमूँदन अँगिरान अरु जिभ्यादिक ते जोइ ॥

### यथा

पिय आहट लहि बालदृग यौं जुग उघरे प्रात ।
ज्यौं रविदुति सनमुख लखे मुँद्यौ कमल खुलि जात ॥

## आलसलक्षण

व्याधि खेद गर्वादि तें आलस उपजै आनि ।
उठिबे की असमरथता ते मन लीजै जानि ॥

### यथा

तिय लावत ही तेल पिय प्यालो लियो उठाइ ।
गरभभारते उठति नहिँ माँगति हाहा खाइ ॥
को न छको छबि सो भरी यह ऐड़ानि बिसेखि ।
अरु मग ढीली डगभरन अरसीली को देखि ॥

### मदलक्षण

मदिरा विद्या दरब ते जोबन आये गात ।
उपजत है मदहाव तिँह कढ़त अलसगत बात ॥

### यथा

छिनक रहति कर लै चषक छिन मुख रहति लगाइ ।
आप करति मदपान पै छकवति पी को जाइ ॥
जब तें कामिनि कान्ह के तके मदभरे नैन ।
तब तें वै बिनुमद छके छके रहत रसऐन ॥

### मोहलक्षण

मद भय आदि बिभाव तें चित जो बेचित होइ ।
वहै मोह अज्ञानता ते लहियत है सोइ ॥

### यथा

लकुटि गिरी छुटि हाथ तें मुकुट परयो झुकि पाइ ।
मोहन की यह गति करी राधे बदन दिखाइ ॥

### उनमादलक्षण

दरबहानि बिरहादि ये है उनमादविभाव ।
बिनु बिचार आचार अरु बौराई अनुभाव ॥

### यथा

खिनि रोवति खिनि बकि उठति खिनि गहि तोरति माल ।
जमुना के तट जाति यह भयो बाल को हाल ॥

## अपस्मारलक्षण

जच्छ रच्छ ग्रह भूत अरु भय दुख आदि बिभाव ।
अनुभव वैपथ फेन मुख अपसमार को भाव ॥

### यथा

कहा बजायो बेनु यह नारिन को जिय लेन ।
फरफरात छिति पर परी मुख मैं आयो फेन ॥
कत दिखाइ कामिननि को दामिनि को यह बाँह ।
थरथराति सी तन फिरै फरफराति घन माँह ॥

## जडतालक्षण

ज्ञान घटै अरु गति थकै निरनिमेष रहि जाइ ।
प्रिय अप्रिय देखै सुनै सोई जड़ता भाइ ॥

### यथा

पिय लखि यौं लागत अचल तिय दृग तारे स्याम ।
मनु थिर ह्वै बैठे भँवर कमलनि को करि धाम ॥
बाट चलति ननदी कह्यौ कहाँ गिरी तुव माल ।
हिये ओर तकि चकित ह्वै थकित ह्वै रही बाल ॥

## बिषादलक्षन

चाह्यौ हो इन अनचह्यौ भये देखि दुख होइ ।
सो बिषाद अनुभाव तिह तीन भाँति जिय जोइ ॥
उत्तम दृढ़ ह्वैकै हिये सोचै कछुक उपाय ।
मध्यम जो अनमन किये ढूँढ़ै कोउ सहाइ ॥
अधम बदन अति सूख कै पीरो होइ निदान ।
भरि भरि लेत उसास अरु करै भागअपमान ॥

### यथा

चली स्याम पै बाम तहँ मिली ननदि पथि आइ ।
यह सोचति किहि छन्द छलि हरि सों मिलिये जाइ ॥

### ब्याधिलच्छन

काम कलेस भयादि ते ब्याधि जुरादिक होइ ।
कर चरनन को फेरिबो धीरद हादिक होइ ।।

### यथा

निरषि निरषि तिय की बिथा थकित भये सब लोग ।
समुझ न परति बियोग है कै कछु डारयो जोग ।।
अरी बाम छबि स्याम की यौं परियंक लखाइ ।
मानो कागद पै लिखी मसि की लीक बनाइ ।।

### मरनलच्छन

कछुक व्याधि वा घात तें मरन होत है आनि ।
हगमंदन स्वासा जलन हिक्का ते रहि जानि ।।

### उदाहरन

तरफि तरफि तुव खेत मैं तुव बैरिन के लोग ।
कोऊ मरै कोऊ मरत को कोऊ मरिबे जोग ।।

### इति बिभिचारीभावसमाप्तम् ।

---

## अङ्गदर्पण

---

### बारवर्णन

### दोहा

बेनी बधि इक ठौर ह्वै, अहि सम राखत ठौर ।
बिथुरि चवँर से कच करत, मन बिथोरि घर चौर ।।

### बेनीवर्णन

जे हरि रहे त्रिलोक में, कालीनाथ कहाय ।
ते तुव बेनी के डसे, सब जग हँसे बनाय ।।

### मैमदवर्णन

मैमद झबियन मुकुत लखि, यह आयो जिय जागि ।
ससि हित पीछे राहु के, नखत रहे हैं लागि ।।

### जूरावर्णन

चन्दमुखी जूरो चितै, चित लीनो पहिचानि ।
सीस उठायो है तिमिर, ससि को पीछे जानि ॥

### पाटीयुत अरुण माँग वर्णन

लाल माँग पटिया नही, मदन जगत को मार ।
असित फरी पै लै धरी, रकत भरी तरवार ॥

### भालवर्णन

पाटीदुति जुति भाल पर, राजि रही यहि साज ।
असित छत्र तमराज मनु, धरयो सीस द्विजराज ॥
जोरि सकत रसलीन तिंहिँ, भाल साथ के हाथ ।
चन्द कलङ्की करि दियो, बिधि सोहाग जिहि माथ ॥

### टीकावर्णन

बारन निकट ललाट यों, सोहत टीका साथ ।
राहु गहत मनु चन्द पै, राख्यो सुरपति साथ ॥

### पीतबिन्दीवर्णन

सोहत बेंदी पीत यों, तियलिलार अभिराम ।
मुनु सुरगुरु को जानि कै ससि दीनो सिर ठाम ॥

### मुकुतायुतश्रवणवर्णन

मुकुत भए वर खोइ के, बैठे काम न आय ।
अब घर खोवत और के कीजे कौन पयाय ॥

### तरौनावर्णन

जटित तरौना श्रवन में, यह विधि करत विलास ।
पिता तरणि कीनो मनो, पुत्र करन वरबास ॥

### कर्णफूलवर्णन

करनफूल दुति धरन बिबि, करन लसत इहि भाय ।
मनो बदन ससि के उदै, नखत दुहूँ दिसि आय ॥

## भौंहवर्णन

नाप नाप चुप चाप ह्वै, अतन छाँप धनु आप ।
आप गहे भवचाप अब, पर्यो जगत के पाप ॥

## भौंहमरोरवर्णन

ऐंठे ही उतरत धनुप, यह अचरज की बान ।
ज्यों ज्यों ऐंठति भौंधनुप, त्यों त्यों चढ़त निदान ॥

## पलकवर्णन

यों तारे तियदृगन के, सोहत पलकन साथ ।
मनो मदनहिय सीस बिधु, धरे लाज के हाथ ॥

## बरुनीवर्णन

कारे अनियारे खरे, कटकारे के भाव ।
झपकारे बरुनी करत झप झपकारे घाव ॥

## नेत्रवर्णन

अमी हलाहल मद भरे, स्वेत स्याम रतनार ।
जियत मरत झुकि झुकि परत, जिहि चितवत इक बार ॥

## पुतरीवर्णन

जो रसलीन तियान में, रहे बिचित्र कहाय ।
ते पाहनपुतरी भये, लखि तुव पुतरी भाय ॥

## कोयनवर्णन

कोयन सर जिनके करे, सीय न राखे ठौर ।
को इन लोयन ना हनो, कोयनलोयन जोर ॥

## काजरकोरवर्णन

तिय काजर कोरें बढ़ी, पूरन किय कवि पच्छ ।
लखियत खंजन पच्छ की, पुच्छ अलच्छ प्रतच्छ ॥

## नेत्रडोरेवर्णन

रति डोरन ते लसत, चख चंचल इहि भाय ।
मनु बिधि पूनो अरुन में, खंजन बाँध्यो आय ॥

### चितवनवर्णन

औचक ही मो तन चितै, दीठि खींच जब लीन।
बिधन निमारन बान लौं, दोऊ विध दुख दीन ॥

### कटाक्षवर्णन

बान बेधि सब बधे को, खोज करत हैं जाय।
अद्भुत बानकटाच्छ जिहि बध्यो लग्यो सँग जाय ॥

### कपोलवर्णन

मुकुरविमलता चन्ददुति, बनजमृदुलता पाय।
जनम लेइ जो कंबु तें, लहे कपोल सुभाय ॥

### शीतलादागवर्णन

दाग शीतला को नहीं, मृदुल कपोलन चारु।
चिह्न देखियत ईठ की, पड़ी दीठ के भारु ॥

### तिलवर्णन

जाल घुँघट असदंडभ्रू, नैनन मुलह बनाय।
खैंचति खग जगदृग तिया, तिलदानो दिखराय ॥

### अलकवर्णन

बाँध्यों अलकन प्रान तुव, बाँधन कचन बनाय।
छोटन के अपराध यह परयो बड़न पहँ जाय ॥

### नासावर्णन

नासा कंचनतरु भये, मरकत पत्र पुनीत।
पलक फूल दृग फल भये, सुरतरु कामद गीत ॥

### नत्थवर्णन

नत्थ मुकुत अरु लालरी, सतगुन रजगुन रंग।
प्रगट कहाँ ते करत यह, सकल तमोगुन ढंग ॥

### लटकनवर्णन

ठग लटकन नथ फाँसले, पाय नासिका साथ।
मारि मरोरयो जगत इन, नट नट डोलै हाथ ॥

## अधरवर्णन

लिखन चहत रसलीन जब, तव अधरन की बात ।
लेखनि की बिधि जीभ बँधि, मधुराई ते जात ॥
तेरस दुतिया दुहुन मिल, एक रूप निज ठानि ।
भोर साँझ गहि अरुनई, भये अधर तुव आनि ॥

## तमोलवर्णन

चीन्हों रंग तमोल को, दीन्हों अधरन बाल ।
कीन्हों बिद्रुम सुरँग पै, मानो मीना लाल ॥

## दशनवर्णन

मोल लेन को जगत जिय, विधि जौहरी प्रवीन ।
राखे बिद्रुम के डबा, लै द्विज मुकुत नवीन ॥

## अरुणदशनवर्णन

दसन झलक में अरुनता, लखि आवत मन मोंह ।
परी रदन पर आयके, अधर रंग की छाँह ॥
अरुन दसन तुव बदन लहि, को नहिँ करै प्रकास ।
मंगलसुत आये पढ़न, बिद्या बानी पास ॥

## मुसुकानवर्णन

बिजुरिबीज रदनन जमे, अमी बदन में आनि ।
याही ते दामिनि भई, कामिनि की मुसुकानि ॥

## हासवर्णन

ललनकपट सौतिनगरब, हास कियो सब नास ।
चन्द्रहास सम भासई, चन्द्रमुखी को हास ॥

## रसनावर्णन

नाम सप्त सुरसिंधु की वचन मुक्ति की सीप ।
कै रसना सब रसन की, पोथी गिरा समीप ॥

## बाणीवर्णन

अद्भुत रानी परत तुव, मधु बानी श्रुति माहिँ ।
सब ज्ञानी ठहरे रहैं, पानी माँगत नाहिँ ॥

## मुखबासवर्णन

अगर अतर के नगर में, कहूँ रही नहिँ चाह ।
बगर बगर सब डगर में, तुव मुखबास प्रवाह ॥
नथमुकुतन के झलक में, मो मन लह्यो प्रकास ।
करत नाकवासी मुकुत, आसु तियामुखबास ॥

## चिबुकवर्णन

आए ठोढ़ी सर करन, बवरे अम्ब निदान ।
कोई जर कोइर भये, कोइ सुखि पकि पियरान ॥

## चिबुकगाड़वर्णन

मन पारा दृग कूप तें, उफन बाल मुखछाँह ।
परयो चिबुक के गाड़ में, कबहूँ निकसत नाँह ॥
अन्धभवन जल में धसे, जे हरि केलिनिधान ।
तीयचिबुकतिल के परे, लागे चुवकी खान ॥

## मुखमण्डलवर्णन

नहिँ मृगंक भूअङ्क यह, नहिँ कलंक रजनीस ।
तुव मुख लखि हारो कियो, घसि घसि कारो सीस ॥
चन्द नहीं यह बालमुख, सोभा देखन काज ।
बारी कारी रैन में महताबो द्विजराज ॥

## बसनयुत मुखवर्णन

इहिं बिधि गोरे बदन पर, लसत डोरिया सेत ।
मनो लहरि लौं सरदघन, ससि पर सोभा देत ॥

## किनारीवर्णन

सकिनारी सारी चितै, सबन बिचारी बात ।
गातरूप पर बाल के, जातरूप बलि जात ॥

## ग्रीवावर्णन

जब धरतीक कपोत सब, नटे देखि ग्रिवभेख ।
तब उन पापिन कण्ठविधि, दियो पाप की रेख ॥

## रेखावर्णन

जब मोहे तिहु लोक सब, तिहू ग्राम लै ठीक ।
तब दीने तुव कठ बिधि, यह त्रय मोहन लीक ॥

## चंपाकलीवर्णन

मोतीजड़ित चँपाकली, तरे ढरे बहु गूँद ।
सहस किरन रवि ते मनो, चुवत सुधा की बूँद ॥

## चौकीवर्णन

लाल चुनी में हरित नग, यों उरबसी सोहाय ।
मानो इन्द्रबधून में, इन्द्रपुत्र दरसाय ॥

## हमेलवर्णन

निज गुन जंत्र दिखाय के, तिय हमेल हिय पाय ।
कलियुग साधनरीति गल डारत जेल बनाय ॥

## बाँहवर्णन

चलत हलत नित बाँह तुव, देत कोटि जिय जान ।
या ही ते सब कहत हैं, सुधालहर परिमान ॥
सुधालहर तुव बाँह के, कैसे होत समान ।
वा चखि पैयत प्रान को, या लखि पैयत पा न ॥
कित दिखाइ कामिनि दई दामिनि को यह बाँह ।
तरफरात सी तन फिरै, फरफरात घन माँह ॥

## पहुँची वर्णन

## करश्रँगुरीवर्णन

मोहन सीखन बसिकरन, उनमादन उचटाय ।
मदनसरन गुन तरुनि के, अँगुरिन लयो छिनाय ॥

### अँगुरीपोरवर्णन

तिय प्रति अँगुरिन फलन मे, त्रय त्रय पोर सुहाय ।
तीन लोक बस करन को, बीज भये हैं आय ॥

### नखयुतअँगुरीवर्णन

यों अँगुरी तियकरन की लागत नखन समेत ।
औषधीश गुन अमिय मनु जीवनमूरनि देत ॥

### मेहदीवर्णन

बारह मगंल राशि गुन, सोई मिलि सब आय ।
उभय हथेरिन दस नखन, मेहँदी भई बनाय ॥
यो मेहँदीरँग में लसत नखन झलक रसलीन ।
मानो लाल चुनीन तर दीनो डाक नवीन ॥

### बाजूवर्णन

सुबरन बाजूबन्दजुत, बाँह लसत इहिँ भाय ।
मनु दामिन पैंचाइ के नखत बसे हैं आय ॥
यों भुजबँदन की लसी छबि छबियन फन वैार ।
मानो झूमत हैं छके अमी कमल तर भैांर ॥

### टारवर्णन

बसुधा में भुज टार की, उपमा बुधा न चेत ।
बाल सुधाकर छुधाधर, सुधा लहर सी लेत ॥

### आरसी मुखछाहँवर्णन

मुकुत जड़ी बर आरसी तामें मुख की छाहँ ।
योँ लागत मानहुँ ससी, उड़गनमंडल माहँ ॥

### गातवर्णन

तरुनिबरन सर करन को, जग में कवन उदोत ।
सुबरन जाके अंग ढिग, राखत कुबरन होत ॥

## सुकुमारतावर्णन

लगत बात ता को कहा, जा को सूछम गात ।
नेक स्वास के लगत ही, पास नहीं ठहरात ॥

## अंगबासवर्णन

नैन रंग ते सुख लहत, नासाबास तुरंग ।
सोनो श्रौर सुगन्ध है, बाल सलोनो अंग ॥

## पीतकंचुकीवर्णन

पीताँगी पर यों रही, बिन्दी कनक सुहाय ।
मानो कंचन कलस पै, लै ससि कीन्हों लाय ॥

## रोमावलीवर्णन

रोमावलि रसलीन वा, उदर लसति इहिं भाँति ।
सुधाकुंभ के हित चली, मनो पिपिलिकापाँति ॥

## नाभीयुतउरत्रिवलीवर्णन

एक बली के जोर ते जग में बास न होइ ।
तुव त्रिबली के जोर ते कैसे बचि हैं कोइ ॥
उदर बीच मन जाय के, बूड्यो नाभी माँहि ।
कूप सरोवर के परे, कोई निकसत नाँहि ॥

## नीवीवर्णन

सोहत नीवी नाभि पर, उपमा कहै न कौन ।
मनो श्रतन सिर पुहुप धरि, बैठे अपने भौन ॥

## पीठवर्णन

इक तरु दुइ दल होत हैं, यह अचरज की बात ।
दुइ तरु कदली जंघ में पीठ एक ही पात ॥
जोरि रूप सुवरन रची, बिधि रचि पचि तुव पीठ ।
कीन्हीं रखवारी तहाँ ब्याली बेनी दीठ ॥

## पीठपनारीवर्णन

नहीं पनारी पीठ तुव कीन्ही दीठ विचार।
धसकि गई यह भार तें वेनी के सुकुमार ॥

## कटिवर्णन

सूछम कटि वा बाल की, कहौं कौन परकार।
जाके ओर चितौतहीं, परत दृगन में बार ॥

## उरूवर्णन

प्यारे उरु तकि तकि दिपति अंबर में न समाय।
दीपसिखा फानूस लौं न्यारे झलकत आय ॥

## पदवर्णन

तुव पद सम तन पदुम को, कह्यो कवन विधि जाय।
जिन राख्यो निज सीस पर, तुव पद को पद लाय ॥

## पदलालीवर्णन

लिखन चहों मसि बोरि जब अरुनाई तुव पाय।
तव लेखनि के सीस के ईंगुररँग ह्वै जाय ॥

## एड़ीवर्णन

जो हरि जग मोहित करी सो हरि परे बेहाल।
कोहर सी एड़ोन सों, को हरि लियो न बाल ॥

## पदतलवर्णन

तुव पगतलमृदुता चितै, कबि बरनत सकुचाँहि।
मन में आवत जीभ लौं मत छाले परि जाहिं।

## जावकवर्णन

मनभावक जावक सखिन, सौतिन पावक ज्वाल।
सीस नवावक लाल को, तुव पद जावक बाल ॥

## चूरावर्णन

गुंजरी चूरा कनक तुव ऐसो बनो सुहाय।
मनु ससि रबि निज रंग कर, ल्याये पूजन पाय ॥

### अनवटवर्णन

ओट करे नहिं जात हैं, केहूँ इनके चोट ।
बिधि याही ते धरयो, इनके नाम अनोट ॥

### सम्पूर्णवर्णन

नवला अमला कमल सी, चपला सी चल चारु ।
चन्द्रकला सी सीतकर, कमला सी सुकुमारु ॥
मुखछबि निरखि चकोर अरु तन पानिय लखि मीन ।
पदपंकज देखत भँवर, होत नयन रसलीन ॥

### हावभाववर्णन

हाव भाव प्रति अंग लखि, छबि की छलकन संग ।
भूलत ज्ञान तरंग सब, ज्यों कुरछाल कुरंग ॥

## 9.—Deva.

"According to native opinion he was the greatest poet of his time and indeed one of the greatest poets of India." He was a Sanādh Brahman of Etāwah and was born in 1730 V. E. He commenced his poetic career at the age of sixteen and seems to have travelled far and wide. He is believed to be author of 72 different books. He wrote in pure Brijbhāshā and his verses are some of the finest productions of the poetic art. Misra Brothers consider him equal in rank to Sūr Dās and Tulsi Dās and have taken great pains in editing some of his works in the Kashi Nagarī Pracharinī Grantha Mālā from which one of the extracts is taken. He is believed to have died in 1802 V. E. Some of his works are noted below :—

(1) *Bhāva-vilās*, (2) *Ashtayām*, (3) *Bhavāni-vilās*, (4) *Sundarī-sindūr*, (5) *Sujān-vinod*, (6) *Prematarang*, (7) *Rāgratnākar*, (8) *Kushal-vilās*, (9) *Devacharitra*, (10) *Premchandrikā*, (11) *Jativilās*, (12) *Rasvilās*, (13) *Kāvya-rasāyan* or *Shabdarasāyan*, (14) *Sukhsāgartarang*, (15) *Deva-māyā-prapancha Nātak*, (16) *Brakchhvilās*, (17) *Pāvasvilās*, (18) *Brahma-darshan Pachchīsī*, (19) *Tatva-darshan Pachchīsī*, (20) *Atma-darshan Pachchīsī*, (21) *Jagadarshan Pachchīsī*, (22) *Rasānandalahari*, (23) *Premadīpikā*, (24) *Sumilvinod*, (25), *Rādhikavilās*, (26) *Nītīshatak, and* (27) *Nākhshikhpremadarshan*.

———

देव

# प्रेमचन्द्रिका

द्वितीय प्रकाश ।

## पूर्वानुराग दश दशा मुख्य प्रेमवर्णन

---

### अथ प्रेमभेदवर्णन

### दोहा

सानुराग, सौहार्द्र अरु भक्ति, और बात्सल्य ।
प्रेम पाँच बिधि कहत अरु कारपण्य वैकल्य[1] ॥१॥
सानुराग सिंगारगति सुकिया परकीयानि ।
प्रीतिपात्र, परिजन, सुजन, सौहारद पहिचानि ॥२॥
भक्ति भाव भक्तनि बिखे लघुनि प्रीति बात्सल्य ।
कारपण्य निज जन कृपण सातिसोक सासल्य[2] ॥३॥

### अथ सानुराग शृंगारात्मक प्रेमवर्णन

### दोहा

सरस भाव उर अंकुरित फूलि फलै सुखकंद ।
स्रवन, दरस, सुमिरन, परस, बरसत रस आनंद ॥४॥
दंपति सुख संपति प्रथम सुरति सुरति सिंगार ।
सो सुभाव भावनि बढ़त चढ़त चित्तसुखसार ॥५॥
द्वै बिधि सो सिंगार रस है संयोग बियोग ।
ते दोउ गूढ़ अगूढ़ गति द्वै द्वै बरनत लोग ॥६॥
सुख संयोग सु एक है है बियोग बिधि चारि ।
पूर्वनुराग, सकरुन, अरु मान, प्रबास, बिचारि ॥७॥

---

१ विकलता ।
२ पीड़ा के सहित, शल्ययुक्त ।

सुकिया, परकिय, बेसया, त्रिबिधि नायिका जानि ।
इनहीँ मैँ सिंगार रस प्रगटपरत पहिचानि ॥८॥
मुग्ध, मध्य, प्रौढ़ा, त्रिबिधि कही सुकीया बाम ।
अरु अनूढ़, ऊढ़ा, द्रिबिधि परकीया के नाम ॥९॥
प्रेमहीन त्रिय बसया है सिंगाराभास[1] ।
कंचनकलई हेम पर त्यौँ गुन रूपप्रकास ॥१०॥
पति[2], उपपति, ब्यसनी, त्रिबिधि नायक तिहू सकेत ।
प्रेम सु सुख दुख दुरव्यसन होत तिहू ते हेत ॥११॥
मुख्य प्रेम सिंगाररस मुग्धनि पूर्बनुराग ।
सो अनूढ़ ऊढ़ानि हू गूढ़ागूढ़[3] बिभाग ॥१२॥

## अथ शृंगार मैं मुग्धान बिषे पूर्वानुराग वियोग आदि मुख्य प्रेमवर्णन

### दोहा

स्रवन, दरस, सुमिरन सरस होत परसपर नाहिँ ।
सो पूरबअनुराग जहँ दुहू दसा दस आहिँ ॥१३॥
अभिलाषादिक दस दसा दुहु पूरबअनुराग ।
मुग्धा, सुकियन, परकियन, मुख्य प्रेम बड़ भाग ॥१४॥
मान, कलह, मध्या, सुकिय, प्रौढ़ा, सरस न गर्ब ।
प्रेमकलुषता सी दुहू सामान्या अति खर्ब ॥१५॥
बिबरन सुबरन होत व्है उन्मद पद निर्बान ।
संग प्रेम पाखान उत माखन होत पखान ॥१६॥

### सवैया

एरी अबै इत ह्वै निकस्यौ बिकस्यौ मुख आंज सरोज हँसो है ।
माधुरी बानि सुधा मुसकानि मैं रूप कलानि कलानिधि मोहै ।

---

१—शृंगार की चमक मात्र ।

२—पति का प्रेम से, उपपति का अपने सुख के वास्ते दुख देनेवाला, और व्यसनी का दुर्व्यसन के वास्ते स्नेह होता है ।

३—छिपा हुआ और प्रकट ।

तोरत सो अँग मोरत भौंहन जोहनि[1] मैं हित जोरत जो है।
तावरी[2] आवै चितौनि चितै चित देव सो सुंदर साँवरो को है ? ।। १७।।

## कबित्त

प्रेमगुन बाँधि चित चंग[3] सो चढ़ायो उन
सुनि सुनि बंसी धुनि चंग[4] मुहचंग[5] की।
मधुर मृदंग सुर उरभि उतंग भई
रंग परबीन ऐसी बाजनि अभंग की।
बधिक बिहंगबधू ब्याधि ज्यौं कुरंगनारि
हनी है कुरंगनैनी पारधी[6] न अंग की।
संग संग डोलत सखीन के उमंग भरी
अंग अंग उठत तरंग स्यामरंग की ।।१८।।

## दोहा

स्रवन दरस सुमिरन बिरह सो पूरबअनुराग।
अभिलाषादिक दस दसा तब संयोग सुहाग ।।१९।।

## अथ श्रवणदर्शन—सवैया

मोहनी मंत्र कि योगिनी यंत्र बसीकर तंत्र बस्यौ ब्रज गाँवरो।
मैं न सुनो तबते कछु और सुन्यौ जबते गुन दीरघ दावरो[7]।
देवजू जाल को मीन भयो मन त्यौं तन भीन भयो भुरि भाँवरो।
पेखनो सो अपनो कछु पेख्यौ जितै जित देख्यौ तितै तित साँवरो ।।२०।।

---

१—देखने में।

२—मूर्छा, ग़श।

३—पतंग।

४—तेज़, घुमानेवाला।

५—मुरचंग बाजा।

६—बहेलिया, शिकारी।

७—दवरा = डावड़ा = लड़का।

सुनि देव अनूप कथा ब्रजभूप की रूपकला अकुलान लगी ।
पहिचानन प्रीति अचान[1] लगी लखिबे को कछू ललचान लगी ।
भरि भावन भौंहकमान चढ़ाय कै तानन लोचनबान लगी ।
कहूँ कान्ह कहाय सकान लगी तब ते तन प्रान बिकान लगी ॥२१

## कबित्त

भावत न खेलु खेलि आवत खिलाए हू न,
खेल मैं हँसावत न आवत तहाँ हँसी ।
लोगन के सोच को सकोच सों चलत चढ़ि,
चातुरी चितौनि मैं चढ़ी है चित चाह सी ।
आँखिन मैं देखत न देखो देव काहू है,
कहत कछु कान मैं गहत आवै बाँह सी ।
कालिह ही ते बोलत तिरीछे हँसि को है वह,
आगे पीछे डोलत लगे है परछाँह सी ॥२२॥

## इति श्रवणसुमिरन भाव

---

## अथ चित्रदर्शन—सवैया

बातन ही मैं बिहारत चित्तु निहारत नाँहिँ बिहार कि भूमै ।
सोचित[2] की गति सोचि सखी सँग सुन्दर को लै घरै घर घूमै ।
भीतर भीति लिखी ललिता चलि तागृह आँखिन आनँद भूमै ।
मित्र चरित्र बिचित्र चितै चरि चित्र की मूरति चाहत चूमै ॥२३॥

## सखी को बचन सखी सों—सवैया

हौं ही भुलानी कि भूलो सबै कोई भूल को मंत्र समूल सिख्यो सो
भोजन पान भुलानो सबै सुख स्वैबो सवाद बिषाद बिख्यो सो ॥
चित्र भई हौं बिचित्र चरित्र न चित्त चुभ्यो अवरेख[3] रिख्यो[4] सो ।
चित्र लिख्यो हरि मित्र लिख्यौ तब ते सिगरो ब्रज चित्र लिख्यो सो ॥२४।

---

१—यक बारगी ।
२—सोच में पड़ी हुई ।
३—देख कर ।
४—रेखा खींचा ।

## अथ स्वप्नदर्शन—सवैया

मोहि बनै न कहेहू बिना कहि पूछै जो कोऊ कहा कहौं जैसो ।
आँखि मिहीचि दुरो यहि बीच हि साँवरो सुन्दर और न ऐसो ।
पाँय परौ तू पलोटै न पाँय बताइ दे को है कहाँ अब है सो ?
हौं अपनो ढिग ढूँढ़ि थकी बिसवासपनो सपनो यह कैसो ॥२५॥

ह्वै सपने तिय को पिय आय दई उर लाय बनाय बिरी त्यों ।
चूमत ही चख चौंकि परी सु चितै चकि सेज ते भूमि गिरी त्यों ।
देवजू द्वार किवारन हू झँझरीन झरोखन झाँकि फिरी त्यों ।
दीन ज्यों मीन जराकी भई सु फिरै फरकै पिँजरा की चिरी[1] त्यौं ॥२६॥

## अथ साक्षात्दर्शन सवैया

प्रेम कहानिन सों पहिले हरि कानन आनि समीप किए तैं ।
चित्र चरित्र न मित्र भए सपने महँ मोंहि मिलाइ लिए तैं ।
देव जू दूरि तें दौरि दुराय कै प्रेम सिखाय दिखाइ दिये तैं ।
बारिज[2] से बिकसे मुख वै निकसे इत ह्वै निकसे न हिये तैं ॥२७॥

भोरही भोरही श्रीवृषभान के आयो अकेलोई केलि भुलान्यो ।
देवजू सोवत ही उत भावती झीनो महा झलकै पट तान्यो ।
आरस ते उघरी इक बाँह भरी छबि हेरि हरी अकुलान्यो ।
मीड़त हाथ फिरै उमड़ो सो मड़ो ब्रज बीच फिरै मड़रान्यो ॥२८॥

बाल लतान मैं बाल को बोल सुन्यो कहूँ संग सखीन को टेरत ।
काहू कह्यो हरि राधा यही दुरि देवजु देखि इतै मुख फेरत ।
है तब ते पल एक नहीं कल लाखन लौं अभिलाखन घेरत ।
वाही निकुंजहि नन्दकुमार घरीक मैं बार हजारक हेरत ॥२९॥

## अथ नायका सखी प्रति बचन—सवैया

देव न देखत हौं दुति दूसरी देखे हैं जा दिन ते ब्रज भूप मैं ।
पूरी रही री वही धुनि कानन आनन आनन ओप अनूप मैं ।

---

१ चिड़िया ।

२ कमल ।

ए अँखिया सखियाँ न हमारी ए जाय मिलीँ जलबुंद ज्यौँ कूप मैँ।
कोटि उपाय न पाइए फेरि समाय गई रँग राय के रूप मैं ॥३०॥

## इति पूर्वानुराग।

---

## अथ अभिलाष वर्णन—सवैया

पहिले सतराइ रिसाइ सखी जदुराइ पै पाय गहाइए तौ।
फिरि भेंटि भटू भरि अंक निसंक बड़े खन[1] लौं उर लाइए तौ।
अपनो दुख औरनि को उपहासु सबै कवि देव जताइए तौ।
घनस्यामहिँ नेकहूँ एक घरी को यहाँ लगि जो करि पाइए तौ ॥३१॥

## प्रति उत्तर—सवैया

लाल बुलाई है को हैँ वे लाल न जानती हौ तौ सुखी रहिबो करि।
री सुख काहे को देखे बिना दिख साधन ही जियरा न परयो जरि।
देव तौ जानि अजान क्यों होत इती सुनि आँसुन नैन लए भरि।
साँची बुलाई बुलावन आई हहा कहु मोँहि कहा करिहै हरि ॥३२॥

बाम हथेरी दै बाम के सीस सखी कर दाहिने ठोढ़ी लई धरि।
देव कछू मुसकाय उसास लै लाज भरी अँखियाँ समुही करि।
भाख्यो भले जू भले मृगलोचनि याही सकोचनि जैहौ नहीँ अरि।
जैहौ तौ जैहौ तिहारी भई सिर जो न हिये की बिथा हरिहौ हरि ॥३३॥

## अथ चिंता—सवैया

वा बिसवासिनि[2] बाँसुरी के रस मैँ न कहूँ बस मैँ परिजैये।
चैन परै चित मैँ न कहूँ इत मैन की ज्वालन सोँ जरि जैये।
काननि को सुख ताननि को पै नये दुख प्राननि को धरि जैये।
देवजू वे कहूँ काहू मिलैं जो मिलैं न मिलैं तो भले मरि जैये ॥३४॥

ऊजर ही करिबे को हँसै सु बसैँ ब्रज गूजर[3] लोग घनेरेइ।
क्यौँ हू मुरै न मुरै मनु लेत दुरे रहैँ प्रेम घुरे घरु घेरेइ ॥

---

१ चण।
२ विष में बसी हुई।
३ अहीर।

आपु पियो बिष जो अँखियान इतै सखियानन तै हरि हेरेइ ।
मेरे तौ जान अरे मन मूढ़ निदान परयो मरिबो सिर तेरेइ ॥३५॥

## अथ ध्यान—सवैया

लेत उसासैं कँपै पुलकै न बतावति ध्यावति चित्त कहूँ दै ।
प्यास मरयो गुन पाले परयो पिय पाल्यो सुवा अँसुवान की बूँदै ।
विद्रुम[1] से अधरान धरे मुख दाड़िम बीज से दंतनि गूँदै ।
देवजू मोह मड़ी उमड़ी बड़ी आँखिन क्यों बड़ी बार की मूँदै ॥३६॥
जागत जागत खीन[2] भई अब लागत संग सखीन को भारो ।
खेलिबोऊ हँसिबोऊ कहा सुख सों बसिबो बिसे बीस बिसारो ।
प्यौ सुधि द्यौस गँवावति देवजू जामिनि[3] जाम[4] मनौ जुग चारो ।
नीरजनैनी निहारिए नैनन धीरज राखत ध्यान तिहारो ॥३७॥

## अथ गुणकथन—सवैया

जे बिन देखे गए दिन बीति नयो पछिताउ अरो हिय हैए ।
देवजु देखि उन्हैं हौं दुखी भई या जिय को दुख काहि दिखैए ।
देखे बिना दिख साधनही मरि देखुरी देखत ही न अघैए ।
देखत देखत देखतही रही आपनी देहौ न देखन पैए ॥३८॥

## कबित्त

सुन्दर सरूप ब्रजभूप को कुमार उर,
आनन्द अनूप अँखियानि खुभि[5] रह्यो है ।
लागत न एकौ पल[6] जागत बिबेको नहिं,
को पल[7] लगावै मनु छोभ छुभि[8] रह्यो है ॥
देव चितवनि लोल बोलनि हँसनि फँस्यो,
कुंडल अमोल बिन मोल लुभि रह्यो है ।
देखत न भूलै बिन देखे उर सूलै हित,
लालच लगाइ चित लाल चुभि रह्यो है ॥३९॥

---

१—मूँगा । २—क्षीण । ३—रात । ४—पहर । ५—गड़ रहा है । ६—क्षण । ७—पलक । ८—मुग्ध ।

## अथ उद्वेग

### कबित्त

देखे दुख देत चेत[1] चन्द्रिका[2] अचेत करि
चैन न परत चन्द चन्दन को टारि दै।
छीजन लगी है छबि बीजन[3] न करै बीर
नीरज[4] सुहात ना सखीजन निवारि दै।
सोये सजि सेजन करेजन मैं सूल उठै
जारि दे उसीर[5] कुटी रावटी उजारि दै।
फूँकै ज्यों फनी[6] री फूलमाल को न नीरी करि
ए बीरी बरी ऐ जाति या बीरी बगारि दै ॥४०॥

### सवैया

जीभ कुजाति न नेकु लजाति गनै कुलजाति न बात बह्यो करै।
देव नयो हिय नेह लगाय बिदेह[7] कि आँचन देह दह्यो करै।
जीव अजान न जानत जान जो मैन[8] अयान के ध्यान रह्यो करै।
काहे को मेरो कहावत मेरो जु पै मन मेरो न मेरो कह्यो करै ॥४१॥

### कबित्त

ना खिन[9] टरत टारे आँखिन न लगत पल
आँखिन लगे री स्याम सुंदर सलोने से।
देखि देखि गातन अघात न अनूप रस
भरि भरि रूप लेत आनँद अचोने से।
एरी कहि कोहै हौं कहाँ हौं कहाँ कहति हौं
कैसे बन कुंजदेव देखियत भौने से।
राधे हौ सदन बैठी कहती हौ कान्ह कान्ह
हाहा कहु कान्ह वे कहाँ हैं को हैं कौने से ॥४२॥

---

१ चैत। २ किरण। ३ पङ्खा।
४ कमल। ५ खस। ६ सर्प।
७ जिस के देह नहीं है (काम)। ८ काम। ९ क्षण।

## सखी बचन—सवैया

मैं न सुनी री कहा भयो तोंहि कहूँ मति मानिक सो मनु खो-नै।
आई गँवाय कहाँ ते कहाँ कहैं बातन ही उतपातन तोलै।
बाहेर पौरि न दीजिए पाँउ री बावरी होय सो डावरी[1] डोलै।
तेरी बलाय बकै री बलाइ ल्यौं चूमति तो मुख तू मति बोलै ॥४३॥

## अथ उद्वेग निवेदन

### कबित्त

अपनेई जी के सुख नीके आपु आन कहूँ,
जानत न तापन ते जी की जरि जायगी।
नीर बिन मीन ज्यों समीर बिन छिन छिन,
आधि मैं विषम विष व्याधि भरि जायगी।
अंग अंग व्याकुल उसास लेत पल पल,
दुख के सदन बीच देत्र परि जायगी।
खंजरीट-[2] नैनी मृदु मंजरी सहज माँझ,
झार मैं उरझि कै मुरझि मरि जायगी ॥४४॥

## अथ उन्माद—सवैया

कान्हमई वृषभान सुता भई प्रीति नई उनई जिय जैसी।
जानै को देव बिकानी सी डोलै लगै गुरु लोगनि देखि अनैसी।
आवत है मुख जो सो बकै अरु खान औ पान नहीं सुधि कैसी।
ज्यों ज्यों सखी बहरावति बातनि त्यों त्यों बकै वह बावरी ऐसी ॥४५॥

### कबित्त

बंसीधर धरी बंसी बंस तेरे बंस ही की,
बंसी-बट तैंही छबि छाँह छहराई है।
मेरें बीर मौर मोरचन्द्रिका दई है तैं तो,
चकोर ब्रजचंद ओर डीठि ठहराई है।

---

१ सखी, लड़की।

२ खंजन।

देव सुख मानि मानि पल्लव लतानि पूँछै
बावरी न बानि तजै केती बहराई है ।
बिमल बिसाल गुन गूँदि कै गोपाल गरे
मालती पुहप माल तैंही पहिराई है ॥४६॥

## अथ उन्मादनिवेदन—सवैया

ए अपनी करनी किन देखत देव कहीं न बनाइ कछू मैं ।
घायल ह्वै करसायल[1] ज्यौं मृग त्यौं उतही उतरायल[2] घूमै ।
मेटिबे को तन ताप दुहू भुज भेटिबे को झपटै झुकि झूमै ।
चित्र के मंदिर मित्र तुम्हैं लखि चित्र की मूरति को मुख चूमै ॥४७॥

## अथ ब्याधि

## कबित्त

सुघर[3] सुनार रूप सुबरनचोर दृग,
कोरे हरि लेत रवा राखत न राई सी ।
एहो बलबीर बलबीर की सौं कैसे काम,
आखिर अहीर पीर जानौ ना पराई सी ॥
घर घरिया मैं घुरी घरी मैं उघरि आई,
फैली जाति फूल नहीं फिरत गराई सी ।
देव जू सुहाग रंग आँचन तचाई सोई,
रंच ना सिराति तची कंचन सिराई सी ॥४८॥

## सवैया

नेह लगाय निहोरे करावत नाहक नाह कहावत जैसे ।
साथ ते सेकत हाथ जरे घर कौन बुझावै मिले सब तैसे ।
वाहि न घूँघट की घट की सुधि अंग अनंग जरे पर जैसे ।
कौन गहै कर तू तिनके जिनकी करतूतिन के फल ऐसे ॥४६॥

---

१ काला मृग ।

२ आतुरता से ।

३ सुनार की दुकान के सामान इस छंद में कहे गये हैं ।

## अथ जड़ता—सवैया

साँसन[1] ही सों समीर गयो अरु आँसुन ही सब नीर गयो ढरि।
तेज गयो गुन लै अपनो अरु भूमि गई तन की तनुता[2] करि।
देव जियै मिलिबेई की आस कै आस हू पास अकास रह्यो भरि।
जा दिन ते मुख फेरि हरै हँसि हेरि हियो जु लियो हरि जू हरि॥५०॥

## कबित्त

जागु री जगावै जगु जागुरी जगै न ऊ,
जगै न[3] जोति[4] जागे होति ही सुजग री[5]।
द्वार की डगर डगरी परत कापै डग,
डगरी परत डील डोलै डगडगरी।
देव गुनअगरी उसासै भरै अगरी[6],
दबाए दंत अँगुरी अचल अँग अँग री।
लंक लग बगरी[7] कलंक लग[8] बगरी,
सखीन संग बगरी[9] सखीन संग बगरी॥५१॥

## निवेदन—सवैया

देखिबे को दिख साधन ही पल आधन ही हँसि नींद लही है।
देवजू देखत देखत ही मग चैन चले पग सेज गही है।
देखिबे को इतो देखिए दौरि कि देह दसा बिन देखे दही है।
साथ रही द्दग पाथ[10] रही घुरि पाथ[11] रही तन[12] हाथ रही है॥५२॥

---

१ पञ्चभूत-वर्णन—हवा, पानी, तेज, भूमि, आकाश।
२ दुबलापन।
३ सजग नहीं होती।
४ प्रेम की ज्योति।
५ जगर मगर, प्रकाशित।
६ विशेष।
७ लचलची।
८ कलंक तक फैली है अर्थात् उसका पता नहीं लगता।
९ फैली।
१० रास्ता।
११ ओला।
१२ सूक्ष्म, लघु, त्याग।

### कबित्त

निर्मल ह्वै मलिन ससंक बंक सलज,
सिथिल दीन सालस सचिंत सँभरति है।
मद उनमाद धीर चपल अमर्ख हर्ख,
नींद जाग्र स्वपन बितर्क बिसुरति है।
ब्याधि गर्ब उग्र उतकंठा दुख आवेग,
अचल बचखोट सबै जानति डरति है।
मोहति मुरति आँसू स्वेद तंभ पुलक,
बिबर्न स्वरभंग कंपि मूरछि परति है ॥५३॥

### मरण—सवैया

राधे के बाढ़ी बियोग की बाधा सु देव अबोल अडोल डरी रही।
लोगन की बृषभान के भौन मैं भोर ते भारियै भीर भरी रही।
वाके निदान ह्वै प्रान रहे कढ़ि औषधि मूरि करोरि करी रही।
चेति मरू[1] करि कै चितई जब चारि घरी लौं मरीयै धरी रही ॥५४॥

### निवेदन। सवैया

पूछत हौ पछिताने कहा फिरि पीछे ते पावक हो को पिलौगे।
काल की हाल मैं बूड़ति बाल बिलोकि हलाहल ही को हिलौगे।
लीजिए ज्याय सुधामधु प्याय कि न्यायन ही बिष गोली गिलौगे।
पंचनि[2] पंच मिले परपंच मैं वाहि मिले तुम काहि मिलौगे ॥५५॥

यहि बिधि मुग्ध बधूनि के पूर्वनुराग विशेखि।
अभिलाषादिक दसदशा प्रेममुख्यता देखि ॥
कुच कठोर कोमल हृदय रूखी निचुरै नेह।
भय लज्जा की ओट कै पतिहि अर्पती देह ॥

इति

---

१ मुश्किल।

२ पंच भूत पंच भूत में मिलने बाद अर्थात् मरने के बाद।

# रसविलास

## तृतीय विलास

## अष्टांग नायिकावर्णन

### दोहा

काम अंधकारी जगत लखै न रूप कुरूप ।
हाथ लिये डोलत फिरै कामिनिछटी अनूप ॥१॥
ताते कामिनि एक ही कहन सुनन को भेद ।
राचै पागै प्रेमरस मेटै मन को खेद ॥२॥
रची राम सँग भीलनी जदुपति संग अहीरि ।
प्रबल सदा बनबासिनी नवल नागरिन पीर ॥३॥
कौन गनै पूरब नगर कामिनि एकै रीति ।
देखत हरै विबेक कौं चित्त हरै करि प्रीति ॥४॥

### सवैया

ठाढ़ी ही बाग मैं भागभरी मनौं कामभुजङ्गम के विष चोई ।
आनि परी चित बीच अचानक जोबनरूप महारस मोई ।
नागरि धौं पुरबासिनि ही के गँवारि किधौं बनबासिनि कोई ।
को गनै भोजन की जन की पन की तन की मन की मति खोई ॥५॥

## अथ अष्टाङ्गवती नायिका के अष्टाङ्ग

### दोहा

जा कामिनि मैं देखियें पूरन आठहु अङ्ग ।
ताही बरनैं नायिका त्रिभुवनमोहन रङ्ग ॥६॥
पहिले जोबन रूप गुन सील प्रेम पहिचानि ।
कुल वैभव भूषन बहुरि आठौं अङ्ग बखानि ॥७॥

## अथ यौवनवर्णन

### दोहा

बालापन कौं भेदि कै छबि कौं अङ्कुर होइ ।
जग मोहै दिन दिन बढ़ै जोबन कहिये सोइ ॥८॥

### सवैया

खेलतही मैं भयौ कछु खेल खिलावनवारी भईं सब सौतैं ।
देवजू चौंकि चिते चकिवै सुचवाव करैं उठि आपनी गौं तैं ।
औरइ साँझ तैं सूर उदै लगि औरई साँझ लौं सूर उदौतैं ।
रूप की ओप अनूप धरी पल बालि सी बाढ़त कालिह परौं तैं ॥६॥

### कबित्त

लहलही बैस उलही है दुलही की देव,
उर मैं उरोज जैसे उभरत पाग है ।
अनगिने दिननि अनूप दुति आनन की,
देखतही उपज अनूठो अनुराग है ।
तैसीये तरल तीखे अनसीखे नैननि तैं
निचुरैं निपुन सूधो भावते कौ भाग है ।
सोने से सुरंगनि तैं चम्पा चारु अंगनि तैं
रंगनि सौं ऊँचत तरंगनि सुहाग है ॥१०॥

### इति यौवनलक्षणवर्णनम् सम्पूर्णम्

---

### अथ ज्ञातयौवना वर्णन—सवैया

पीछे तिरीछे कटाछिन सौं इत वै चितवैं री लला ललचोहैं ।
चौगुनौ चैन चवाइनि के चित चाइ चढ़े हैं चवाइ मचो हैं ।
जोबन आयौ न पाप लग्यौ कवि देव रहैं गुरुलोग रिसोहैं ।
जी मैं लजैये औ जैये जितैं तितैं पैये कलङ्क चितैये जौ सोंहैं ॥११॥

### अथ रूपवर्णन

### दोहा

देखतही जो मन हरै सुख अँखियन कौ देइ ।
रूप बखानैं ताहि जौ जग चेरौ करि लेइ ॥१२॥

## उदाहरण--कबित्त

कुन्दन से अंग नवजोबन सुरंग उठे
उरज उतंग धन्य प्यौ जु परसतु है।
सोहति किनारी वारी तनसुख सारी
देव सीस सीसफूल अधखुल्यौ दरसतु है॥
बेंदिया जराव बड़े मोतिनि सौं नीकी नथ
हलत तरौंननि तैं रूप सरसतु है।
गोरी गजगौनी लौनी नवल दुलहैया तेरे
भाग-भरे मुख पै सुहाग बरसत है॥१३॥

## पुनः यथा

घूँघट खुलत अब उलट ह्वै जैहै देव
उद्धत मनोज जग जुद्ध जूटि परैगौ।
को कहै अलीक बात सो कहैं सु रोक सिय—
लोक तिहुँ लोक की लुनाई लूटि परैगौ।
दैवनि दुराव मुखनान्तर तरैयनि को
मण्डल मटकि औ चटकि टूटि परैगौ।
तो चितै सकोचि सोचि मोचि मद मूरछि ह्वै
छोरतैं छपाकर छता तें छूटि परैगौ॥१४॥

## अथ गुनवर्णन—दोहा

कायिक बाचिक करम करि बाँधै सब को चित्त।
राव रङ्क रीझैं गुनहि होइ जगत को मित्त॥१५॥

## सवैया

गाइ बजाइ नचाइ कै नारि रिझाइ कै नाथ बताइबौ सोह्यौ।
चित्र विचित्र कला कविता रस देवजू चातुरी सौं चित पोह्यौ।
भोजन भूषन भाषनि भेष विसेष रचै रचना रुचिरोह्यौ।
रूप-उजागर राधे अहे गुनआगरि तैं जग मोहन मोह्यौ॥१६॥

## कबित्त

वेदनिहूँ गने गुन जाके अनगने भेद
भेद बिन जाकौ गुन निरगुन रूप है ।
कितक विरंच्यौ ऐसी रचै रुचि रच्यो महा
सुखनि कौ सच्यौ जहाँ बंच्यौ ब्रजभूप है ।
तोही सुनि सुनि अवराधा अब राधा जस
जानत न देव कोई कहा धौं अनूप है ।
तेज है कि तप है कि सील है कि सम्पति है,
राग है कि रंग है कि रस है कि रूप है ॥१७॥

## अथ शीलवर्णन—दोहा

कोमल बचन प्रसन्नमन सज्जनरञ्जन भाइ ।
दीन दया थिरता छिमा ये कहु सील सुभाइ ॥१८॥

## सवैया

भौन भरे सगरे ब्रज सौंह सराहत तेरेई सील सुभाइन ।
छाती सिरात सुने सबकी चहुँ ओर तें चोप चढ़ी चित चाइन ।
एरी बलाइ ल्यौं मेरी भटू सुनि तेरी हौं चेरी परौं इन पाइन ।
सौतिहू की अखियाँ सुख पावतीं तो मुख देखि सखी सुखदाइन ॥१९॥

नेहभरी तैं सनेह खरी रस-मेह झरी अँखियाँनि विसेषी ।
भौंहनि मैं झलकै मुसुकानि सी काम कमान मनौ अवरेखी ।
देव सुभाव रखै मधु बोल सुधानिधि मैं न इती रुचि पेखी ।
कैसेहूँ क्यौंहूँ रिसात जु पै सरसात घनी अरसात न देखी ॥२०॥

## अथ प्रेमवर्णन—दोहा

सुख दुखहू मै एक सी तन मन बचननि प्रीति ।
सहज नेह नित नित नयो जहाँ सु प्रेम प्रतीति ॥२१॥

### प्रेम को उदाहरण—कबित्त

रीझि रीझि रहसि रहसि हँसि हँसि उठैं,
साँसै भरि आँसू भरि कहति दई दई।
चौंकि चौंकि चकि चकि औंचकि उचकि देव,
छकि छकि बकि बकि उठति वई वई।
दुहुँन के गुन रूप दोऊ बरनत फिरैं,
पल न थिरात रीति नेह की नई नई।
मोहि मोहि मोहन कौं मन भयौ राधामय,
राधामन मोहि मोहि मोहनमई भई ॥२२॥

### कबित्त

औचक अगाध सिन्धु स्याही को उमगि आयौ,
तामैं तीनौं लोक बूड़ि गये एक सङ्ग मैं।
कोरे कोरे कागद लिखे ज्यौं कारे आखर ज्यौं,
न्यारे कर बांचैं कौ न राचैं चित भङ्ग मैं।
नैंननि मैं तिमिर अमावस की रैनि अरु,
जम्बूरस बिन्दु जमुनाजल तरङ्ग मैं।
यौंही मन मेरौ मेरे काम कौन रह्यौ माई,
स्याम रङ्ग ह्वै करि समानौ स्याम-रङ्ग मैं ॥२३॥

### दोहा

सो संजोग बियोग करि द्वै विधि बरनत प्रेम।
सुखदायक सञ्जोग मै दुख वियोग कौ नेम ॥२४॥

### अथ वियोग प्रेम को उदाहरण—कबित्त

तेरौ कह्यो करि करि जीउ रह्यो जरि जरि,
हारी पाइँ परि परि तौ न कीनी सम्हार।
लालन बिलोकि देव पल न लगाए तब,
कल न दीनीं तैं छलन उछलनहार।

### दोहा

कब की अजब अजार मैं, परी बाम तन-छाम ।
नित कोऊ मत लीजियो, चन्द्रोदय को नाम ॥

### अथ मरण

प्राणत्याग कहिये मरन, सो न वरनिबे योग ।
वर्णत शूर सतीन को, सुयशहेत कविलोग ॥

### अथ मरण को उदाहरण—सवैया

जानकी को सुनि आरतनाद सुजानि दशानन की छलहाँई ।
त्यों पदमाकर नीच निशाचर आइ अकाश में आड़्यो तहाँई ।
रावण ऐसे महारिपु सों अति युद्ध कियो अपने बलताई ।
सो हित श्रीरघुराज के काज पै जीव तजै तौ जटायु की नाई ॥

### अन्यच्च—कबित्त

पाली पैज पन की प्रवेश करि पावक सों
पौन से सिताब सहगौन की गती भई ।
कहै पदमाकर पताका प्रेमपूरण की
प्रकट पतिव्रत की सौगुनी रती भई ।
भूमिहू अकाशहू पतालहू सराहै सब
जाको यश गावत पवित्र भी मती भई ।
सुनत पयान श्रीप्रताप को पुरंदर पै
धन्य पटरानी जोधपुर में सती भई ॥

### दोहा

हने राम दशशीश के, दशौ शीश भुज बीस ।
लै जटायु की नजर जनु, उड़े गीध नव तीस ॥

### अथ अपस्मार

दुसह दुखादिक ते जहाँ, होत कंप भूपात ।
अपस्मार सो फेनमुख स्वासादिक सरसात ॥

## अथ अपस्मार को उदाहरण—सवैया

जा दिन ते छिन साँवरे रावरे लागे कटाच्छ कछू अनियारे।
त्यों पदमाकर ता छिन ते तिय सों अँग अंग न जात सम्हारे।
ह्वै हिय हायल घायल सी घनघूमि गिरी परै प्रेम तिहारे।
नैन गये फिरि फेन बहै मुख चैन रह्यो नहि मैन के मारे॥

## दोहा

लखि विहाल एकै कहत, भई कहूँ भयभीत।
एक कहत मिरगी लगी लगी न जानत प्रीत॥

## अथ आवेग

अति डर तें अति नेह ते, जु उठि चालियतु वेग।
ताही सों सब कहत हैं, संचारी आवेग॥

## अथ आवेग को उदाहरण—कबित्त

आई संग अलिन के ननद पठाई नीठ,
सोहत सोहाई सो सईडरी सुपटकी।
कहै पदमाकर गँभीर यमुना के तीर
लागी घट भरन नवेली नेह अटकी।
ताही समय मोहन सुबाँसुरी बजाई, ता मे
मधुर मलार गाई ओर बंसीबट की।
तान लगे लटकी रही न सुधि घूँघुट की
घट की न औघट की बाट की न घट की॥

## दोहा

सुनि आहट पियपगनि को, रभरि भजी यों नारि।
कहुँ केकब कहुँ किंकिनी कहूँ सु नूपुर डारि॥

## अथ त्रास

जहाँ कौनहूँ अहित ते, उपजत कछु भय आय।
ताही को नित त्रास कहि वर्णत हैं कविराय॥

### अथ त्रास को उदाहरण—सवैया

ए ब्रजचन्द गोविन्द गोपाल सुन्यो न क्यों केते कलाम किये मैं ।
त्यों पदमाकर आनँद के नँद हौ नँदनन्दन जानि लिये मैं ।
माखन चोरी कै खोरि न ह्वै चले भाजि कछू भय मानि जिये मैं ।
दूरि हूँ दौरि दुर्‌यो जो चहौ तौ दुरौ कि न मेरे अँधेरे हिये मैं ॥

### दोहा

शिशिरशीत भयभीत कछु, सु परि प्रीत कै पाय ।
आपहि ते तजि मान तिय, मिली प्रीतमैं जाय ॥

### अथ उन्माद

अविचारित आचरन जो, सो उन्माद बखान ।
व्यर्थ वचन रोदन हँसी, ए स्वभाव तहँ जान ॥

### अथ उन्माद को उदाहरण—सवैया

आपहि आप पै रूषि रही कब हूँ पुनि आपहि आप मनावै ।
त्यों पदमाकर ताके तमालनि भेटिबे को कबहूं उठि धावै ।
जो हरि रावरौ चित्र लिखै तौ कहूं कबहूँ हँसि हेरि बुलावै ।
व्याकुल बाल सुआलिन सों कह्यो चाहे कछू तो कछू कहि आवै ॥

### दोहा

छिन रोवति छिन हँसि उठति, छिन बोलति, छिन मौन ।
छिन छिन पर छीनी परति, भई दशा धौं कौन ॥

### अथ जड़ता

गमन ज्ञान आचरण की रहै न जहँ सामर्थ ।
हित अनहित देखै सुनै जड़ता कहत समर्थ ॥

### अथ जड़ता को उदाहरण—कवित्त

आज बरसाने की नवेली अलबेली बधू
मोहन विलोकिबे को लाज काज लै रही ।

छज्जा छज्जा झाँकती झरोखनि झरोखनि ह्वै
चित्रसारी चित्रसारी चन्द्र सम ह्वै रही ।
कहै पदमाकर त्यों निकस्यो गोबिन्द ताहि
जहाँ तहाँ इकटक ताकि घरी ह्वै रही ।
छज्जावारी छकी सी उझकी सी झरोखावारी
चित्र कैसी लिखी चित्रसारीवारी ह्वै रही ॥

## दोहा

हलैं दुहूँ न चलैं दुहूँ, दुहुँन बिसरिगे गेह ।
इक टक दुहुँनि दुहूँ लखैं, अटकि अटपटे नेह ॥

## अथ चपलता

जहँ अति अनुरागादि ते, थिरता कछू रहै न ।
तित चित चाहै आचरण, वहै चपलता ऐन ॥

## अथ चपलता को उदाहरण—सवैया

कौतुक एक लख्यो हरि ह्याँ पदमाकर यों तुम्हैं जाहिर की मैं ।
कोऊ बड़े घर की ठकुराइनि ठाढ़ी न घात रहै छिन की मैं ।
झाँकति है कबहूँ झँझरीन झरोखनि त्यों सिरकी सिरकी मैं ।
झाँकति ही खिरकी में फिरैं थिरकी थिरकी खिरकी खिरकी मैं ॥

## दोहा

चकरी लौ सँकरी गलिन, छिन आवत छिन जात ।
परी प्रेम के फन्द में, बधू बितावत रात ॥

## अथ वितर्क

उर उपजत सन्देह जहँ, कीजै कछू बिचार ।
ताहि वितर्क बिचारहीं, जे कवि सुमति उदार ॥

## अथ वितर्क को उदाहरण—कबित्त

द्योस गनगौरि के सु गिरिजा गोसाँइन को,
आवत यहाँ ही अति आनँद इतै रहैं।
कहै पद्माकर प्रतापसिंह महाराज
देखो देखिवे को दिव्यदेवता तितै रहैं।
शैल तजि बैल तजि फैल तजि गैलन में
हेरत उमा को यों उमापति हितै रहैं।
गौरिन में कौन धों हमारी गणगौरि यहै,
शम्भु घरी चारक लौं चक्रित चितै रहैं॥

## अन्यच्च—कबित्त

वे ऊ आये द्वारे ही हूँ हुती अगवारे और
द्वारे अगवारे कोउ तो न तिहि काल में।
कहै पद्माकर वे हरषि निरखि रहैं,
त्योंही रही हरषि निरखि नँदलाल में।
मोहि तो न जान्यों गयो मेरी आली मेरो मन
मोहन के जाइ धौं परयो है कौन ख्याल में।
भूल्यो भौंह भाल में चुभ्यो कै टेढ़ी चाल में,
छक्यो कै छबि जाल में कै बोध्यो बनमाल में॥

## दोहा

किधौ सुअधपक आम में, मानहुँ मिलो मलिन्द।
किधौं तनक है तम रह्यो, कै ठोढ़ी को बिन्द॥

॥ इति ॥

## 1.—Jaswant Sinha.

Maharaja Jaswant Singh of Mārwār, born 1682 V. E., ascended the *gaddi* in 1695 V. E. He was a great patron of learning and numerous books were compiled under his auspices. He distinguished himself in the Imperial campaign in the Central Provinces and was appointed Governor of Mārwār. He played an important part in the history of the reign of Aurangzeb but the historians ignore the fact that in addition to being a great soldier he was also a great poet. His principal works are:—

(1) *Aparoksha-siddhānt*, (2) *Anubhava Prakāsh*, (3) *Ānandvilās*, (4) *Siddhāntbodh*, (5) *Siddhāntsār*, and (6) *Prabodhachandrodaya Nātak*.

# भाषाभूषण

## अलंकारप्रकरण

### उपमा

उपमेय रु उपमान जहँ वाचक धर्म सु चारि ।
पूरन उपमा हीन तहँ लुप्तोपमा बिचारि ॥
इह बिधि सब समता मिलै उपमा सोई जानि ।
ससि सो उज्जल तिय बदन पल्लव सें मृदु पानि ॥

### लुप्तोपमा

बाचक धर्म अरु बर्ननिय है चौथा उपमान ।
इक बिन द्वै बिन तीनि बिनि लुप्तोपमा प्रमान ॥
बिजुरी सी पंकजमुखी कनकलता तिय लेषि ।
बनिता रसश्रृङ्गार की कारन मूरति पेषि ॥

### अनन्वय

उपमेयाे उपमान जब कहत अनन्वय ताहि ।
तेरे मुख के जाेड़ को तेराही मुख आहि ॥

### उपमानोपमेय

उपमा लागै परसपर सो उपमाउपमेय ।
खञ्जन हैं तव नैन से तव द्दन खञ्जन सेय ॥

### अथ पंचबिधि प्रतीप

सो प्रतीप उपमेय को कीजै जब उपमान ।
लोयन से अम्बुज बने मुख सो चन्द्र बखान ॥
उपमे को उपमान तें आदर जबै न होय ।
गरब करति मुख को कहा चन्दहि नीकै जाेइ ॥

अनआद्र उपमेय ते जब पावै उपमान ।
तीछिन नैन-कटाच्छ तैं मन्द काम के बान ॥
उपमे को उपमान जब समता लायक नाँहि ।
अति उत्तम दृग मीन से कहे कौन बिधि जाँहि ॥
व्यर्थ होइ उपमान जब वर्णनीय लखि सार ।
दृग आगे मृग कछु न ये पञ्च प्रतीप प्रकार ॥

## अथ रूपक षट् विधि

रूपक है द्वै भाँति को मिलि तद्रूप अभेद ।
अधिक न्यून सम दुहुन के तीनि तीनि ये भेद ॥
मुखि ससि या ससि तैं अधिक उदित जोति दिन राति ।
सागर तैं उपजी न यह कमला अपर सुहाति ॥
नैन कमल ए ऐन हैं और कमल किहि काम ।
गमन करति नीकी लगति कनकलता यह बाम ॥
अति सोभित विद्रुम-अधर नहिँ समुद्र उत्पन्न ।
तुव मुख पङ्कज बिमल अति सरस सुबास प्रसन्न ॥

## परिणाम

करै क्रिया उपमान ह्वै वर्णनीय परिणाम ।
लोचन-कञ्ज बिसाल तैं देखति देखो बाम ॥

## द्विविधि उल्लेख

सो उल्लेख जु एक को बहु समझैं बहु रीति ।
अर्थिन सुरतरु, तिय मदन, अरिकौ काल प्रतीति ॥
बहुविधि बरनैं एक को बहुगुन सो उल्लेख ।
तू रण अर्जुन, तेज रवि, सुरगुरु बचन विशेष ॥

## स्मरणभ्रम

सुमिरन भ्रम सन्देह ए लच्छन नाम प्रकास ।
सुधि आवति वा बदन की देखे सुधानिवास ॥

बदन सुधानिधि जानिकै तुव सँग फिरत चकोर ।
बदन किधौं यह सीतकर किधौं कमल भयें भोर ॥

## शुद्धापह्नुति

धर्म्म दुरैं आरोप तें शुद्ध अपह्नुति जानि ।
उर पर नाहिँ उरोज यह कनकलता-फल मान ॥

## हेत्वपह्नुति

वस्तु दुरइये जुक्ति सों हेतु अपह्नुति होइ ।
तीव्र चन्द नहि रैनि रवि बड़वानलही जोइ ॥

## पर्यस्तापह्नुति

पर्यस्त जु गुन और कै और विषै आरोप ।
होइ सुधाधर नाहि यह बदन सुधाधर ओप ॥

## भ्रान्त्यापह्नुति

भ्रांति अपह्नुति बचन सों भ्रम जब पर को जाय ।
ताप कम्प है ज्वर नहीं ना सखि मदन सताय ॥

## छेकापह्नुति

छेकापह्नुति उक्ति करि पर सों बात दुराइ ।
करत अधर-छत पिय नहीं सखी सीत-रितु-बाइ ॥

## कैतवापह्नुति

कैतवऽपह्नुति एक को मिसु करि बरनै आन ।
तीछन तीय-कटाच्छ मिस बरषत मनमथ बान ॥

## उत्प्रेक्षा त्रिविधि

उत्प्रेच्छा सम्भावना बस्तु हेतु फल लेखि ।
नैन मनो अरबिन्द हैं सरस बिलास बिसेषि ॥
मनो चली आँगन कठिन तातें राते पाय ।
तुव-पद-समता को कमल जल सेवत इक पाय ॥

## रूपकातिशयोक्ति

अतिशयोक्ति रूपक उहै केवलही उपमान ।
कनकलता पर चन्द्रमा धरैं धनुष द्वै बान ॥

## सापह्नवातिशयोक्ति

सापह्नव गुन और कै औरहि पर ठहराइ ।
सुधा भरयो यह बदन तुव चन्द कहै बौराइ ॥

## भेदकातिशयोक्ति

अतिसयोक्ति भेदक वहै इहि बिधि बरनत जात ।
औरै हँसिवौ देखिबौ औरहि याकी बात ॥

## सम्बन्धातिशयोक्ति

सम्बन्धातिशयोक्ति सो देत अजोगहि जोग ।
या पुर के मन्दर कहैं ससि लों ऊँचे लाग ॥

## असम्बन्धातिशयोक्ति

अतिशयोक्ति दूजी उहै जोग अजोग बखानि ।
तो कर आगे कलपतरु क्यों पावै सनमान ॥

## अक्रमातिशयोक्ति

अतिशयोक्ति अक्रम जबै कारज कारन संग ।
तो सर लागत साथहीं धनुषहिँ अरु अरि-अंग ॥

## चपलातिशयोक्ति

चपलात्युक्ति जु हेत के होत नामहीं काज ।
कङ्कनही भई मूँदरी पीय-गमन सुनि आज ॥

## अत्यन्तातिशयोक्ति

अत्यन्तातिशयोक्ति सो पूरबापर क्रम नाहिँ ।
बान न पहुँचै अंग लों अरि पहिलै गिरि जाहिँ ॥

## तुल्ययोगिता

तुल्योगिता तीनि बिधि लच्छण क्रम तें जानि ।
एक शब्द में हित अहित बहु में एकहि बानि ॥
बहु में समता गुननि करि इहि बिधि भिन्न प्रकार ।
गुननिधि नीके देख तू तिय के उर को हार ॥
नवलवधू की बदनदुति अरु सकुचत अरबिन्द ।
तुही सिरीनिधि धर्म्मनिधि तुही चन्द अरबिन्द ॥

## दीपक

सो दीपक निज गुननि सों वर्न्य इतर इक भाइ ।
गज मद सों नृप तेज सों सोभा लहत बनाइ ॥

## दीपकावृत्ति

दीपकआवृति तीनि बिधि आवृति पद की होइ ।
पुनि है आवृति अर्थ की दूजै कहियै सोइ ॥
पद अरु अर्थ दुहूनि की आवृति तीजै लेखि ।
घन बरषै है री सखी निसि बरषै है देखि ॥
फूले वृच्छ कदम्ब के केतक बिकसे आइ ।
मत्त भये हैं मोर अरु चातक मत्त सराहि ॥

## प्रतिवस्तूपमा

प्रतिवस्तूपम समझिये दोऊ वाक्य समान ।
सोभा सूर प्रतापबर सोभा सूरहि बान ॥

## दृष्टान्त

अलङ्कार दृष्टान्त सो लच्छन नाम प्रमान ।
कान्तिमान शशिहीं बन्यो तूहीं कीरतिमान ॥

## निदर्शना

कहियै त्रिबिधि निदर्शना वाक्य अर्थ सम दोइ ।
एक क्रिया पुनि और गुन और वस्तु में होइ ॥

कहियै कारज देखि कछु भलौ बुरौ फल भाव ।
दाता सोम सुअंक-बिन पूरनचन्द बनाव ॥
देखौ सहजै धरत ए खंजनलीला नैन ।
तेजस्वी सों निबल बल महादेव अरु मैन ॥

## व्यतिरेक

व्यतिरेक जु उपमान ते उपमे अधिकौ देखि ।
मुख है अम्बुज सों सखी मीठी बात विशेषि ॥

## सहोक्ति

सो सहोक्ति सब साथही बरनै रस सरसाइ ।
कीरति अरिकुल संगही जलनिधि पहुँची जाइ ॥

## विनोक्ति

है विनोक्ति द्वै भाँति की प्रस्तुत कछु बिन छीन ।
अरु सोभा अधिकी लहै प्रस्तुत कछु इक दीन ॥
दृग खञ्जन से कंज से अंजन बिन सोभै न ।
बाला सब गुन सरस तनु रंच रुखाई है न ॥

## समासोक्ति

समासोक्ति प्रस्तुत फुरै ऽप्रस्तुत बर्नन माँझ ।
कुमुदिनिहू प्रफुलित भई देख कलानिधि साँझ ॥

## परिकर

है परिकर आशय लिये जहाँ विशेषन होइ ।
शशिबदनी यह नायिका ताप हरति है जोइ ॥

## परिकरांकुर

साभिप्राय विशेष्य जब परिकर-अङ्कुर नाम ।
सूधेहू पियके कहैं नेंक न मानति बाम ॥

## श्लेषालंकारः

श्लेषअलंकृति अर्थ बहु एक शब्द में होत ।
होय न पूरन नेह बिन ऐसो बदन उदोत ॥

## अप्रस्तुतप्रशंसालंकारो द्विविधः

अलंकार द्वै भाँति के अप्रस्तूतप्रशंस ।
इक बर्नन प्रस्तुत बिना दूजैं प्रस्तुत अंस ॥
धनि यह चरचा ज्ञान की सकल समैं सुख देत ।
विष राखत हैं कंठ शिव आप धर्यो इहि हेति ॥

## प्रस्तुतांकुर

प्रस्तुतअंकुर हैं कियै प्रस्तुत में प्रस्ताय ।
कहाँ गयो अलि कंवरे छाँड सुकोमल जाय ॥

## पर्यायोक्त्यलंकारो द्विविधः

पर्यायोक्ति प्रकार द्वै कछु रचना सों बात ।
मिसु करि कारज साधियैं जो कछु चितहिं सुहात ॥
चतुर वहै जिहिं तुव गरे बिन-गुन डारी माल ।
तुम दोऊ बैठौ यहाँ जात अन्हावन ताल ॥

## व्याजस्तुति

व्याजस्तुति निन्दा मिसैं जबैं बड़ाई होय ।
स्वर्ग चढ़ाये पतित लै गंग कहा कहुँ ताहि ॥

## व्याजनिन्दा

व्याजनिंद निंदा मिसैं निंदा औरैं होय ।
सदा छीन कीनो न क्यों चंद मंद है सोय ॥

## आक्षेपालंकारस्त्रिधा

तीन भाँति आछेप है एक निषेधाभास ।
पहिलें कहियैं आप कछु बहुरि फेरियैं तास ॥

दुरैं निषेध जु बिधि बचन लच्छन तीनो लेखि ।
हौं नहि दूती अगनि तैं तिय तन ताप विशेखि ॥
शीतकिरन दे दरश तूँ अथवा तियमुख आहि ।
तहाँ जन्म मोकों दई चले देश तुम जाहि ॥

## बिरोधाभास

भासैं जबैं बिरोध सो यहै बिरोधाभास ।
उतरत हों उतरत नहीं मन तैं प्राननिवास ॥

## विभावनालंकारः षड्विधः

होहि छ भाँति विभावना कारन बिनहीं काज ।
बिन जावक दीनैं चरन अरुन लखे हैं आज ॥
हेतु अपूरन तें जबै कारज पूरन होय ।
कुसुमबान कर गहि मदन सब जग जीत्यो जोय ॥
प्रतिबंधक के होत हू कारज पूरन मान ।
निस दिन श्रुतिसंगति तऊ नैन राग की खान ॥
जबै अकारन वस्तु तें कारज प्रकटहि होत ।
कोकिल की बानी अबै बोलत दिख्यो कपोत ॥
काहू कारन तें जबै कारज होत बिरुद्ध ।
करत मोहि संताप यह सखी, शीतकर शुद्ध ॥
पुनि कछु कारज तें जबै उपजै कारन रूप ।
नैन मीन को देखि यह सरिता बहति अनूप ॥

## विशेषोक्ति

विशेषोक्ति जब हेतु सों कारज उपजै नाहिँ ।
नेह घटत नहि हिय जऊ कामदीप घट माहिँ ॥

## असंभव

कहै असंभव हेत जब बिन संभावन काज ।
गिरिवर धरि है गोपसुत को जानै थो आज ॥

——

## 2.—Bhukhan.

Bhukhan like his brothers Mati Ram and Chintamani has also written a book on *Ars Poetica,* but unlike them all his illustrations extol the bravery of his hero Shivaji. The book deals with the figures of speech only.

## असंगति ( प्रथम )—लक्षण

### दोहा

हेतु अनतही होय जहँ, काजु अनतही होय।
ताहि असंगति कहते हैं, भूषन सुमति समोय ॥

### उदाहरण—कवित्त मनहरन

महाराज शिवराज चढ़त तुरंग पर
ग्रीवा जात नै करि गनीम अतिबल की।
भूषन चलत सरजा की सैन भूमि पर
छाती दरकत है खरी अखिल खल की।
कियो दौरि घाव उमरावन अमीरन पै
गई कटि नाक सिगरेई दिलीदल की।
सूरति जराई कियो दाह पातसाह उर
स्याही जाय सब पातसाही—मुख झलकी ॥

## असंगति ( द्वितीय )—लक्षण

### दोहा

आन ठौर करनीय सो, करै और ही ठौर।
ताहि असंगति और कवि भूषन कहत सगौर ॥

### उदाहरण-मनहरन दंडक

भूपति सिवाजी तेरी धाक सों सिपाहिन के
राज पातसाहिन के मन ते अहं गली।
भौंसिला अभंग तू तौ जुरतो जहाँई जंग
तेरी एक फते होत मानो सदा संग ली।

साहि के सपूत पुहुमी के पुरहूत कवि
भूषन भनत तेरी खरगउ दंगली ।
शत्रुन की सुकुमारी थहरानी सुन्दरी औ,
शत्रु के अगारन मैं राखे जंतु जंगली ॥

## असंगति ( तृतीय )—लक्षण

### दोहा

करन लगै औरै कछू, करै औरई काज ।
तहाँ असंगति होत है, कहि भूषन कविराज ॥

### उदाहरण—मालती सवैया

साहितनै सरजा सिव के गुन नैकहु भाषि सक्यो न प्रवीनो ।
उद्यत होत कछू करिबे को करै कछु वीर महा रसभीनो ।
ह्वाँते गयो चकतै सुख देन को गोसलखाने गयो दुख दीनो ।
जाय दिली दरगाह सुसाह को भूषन बैरि बनाय ही लीनो ॥

## विषम—लक्षण

### दोहा

कहा बात यह कहँ वहै, यों जहँ करत बखान ।
तहाँ विषम-भूषन कहत, भूषन सुकवि सुजान ॥

### उदाहरण-मालती सवैया

जावलि वार सिंगारपुरी औ जवारि को राम के नैरि को गाजी ।
भूषन भौंसिलाभूपति नै सब मारि यों दूरि किये जिमि पाजी ।
वैर कियो सिवजी सों खवासखाँ क्यों उरसैन बिजैपुर बाजी ;
बापुरो एदिलसाहि कहाँ कहाँ दिल्ली को दावनगीर सिवाजी ॥

### सवैया

लै परनालो सिवा सरजा करनाटक लौं सब देश बिगूचे ।
वैरिन के भगे बालकवृन्द भनै कवि भूषन दूरि पहूँचे ।

नाँघत नाँघत घोर घने बन हारि परे यों कटे मनो कूँचे ।
राजकुमार कहाँ सुकुमार कहाँ विकरार पहार वे ऊँचे ।

### सम-लक्षण

### दोहा

जहाँ दुहूँ अनुरूप को, करिए उचित बखान ।
समभूषन तासों कहत, भूषन सकल सुजान ॥

### उदाहरण—मालती सवैया

पंजहजारिन बीच खड़ा किया मैं उसका कुछ भेद न पाया ।
भूषन यों कहि औरंगजेब उजीरन सों बे हिसाब रिसाया ।
कम्मर की न कटारी दई इसलाम ने गोसलखाना बचाया ।
जोर सिवा करता अनरत्थ भली भई हत्थ हथ्यार न आया ॥

### पुनः दोहा

कुछ न भया केतो गया, हार्‌यो सकल सिपाह ।
भली करै सिवराज सो, औरँग करै सलाह ॥

### विचित्र—लक्षण

### दोहा

जहाँ करत हैं जतन फल, चित्त चाहि विपरीत ।
भूषन ताहि विचित्र कहि, बरनत सुकवि विनीत ॥

### उदाहरण—दोहा

तै जयसिंहहि गढ़ दिये, सिव सरजा जस हेत ।
लीन्हे कैयो बरस मैं, बार न लागी देत ॥

### अन्यच्च कवित्त मनहरन

वेदर कल्यान दै परेन्डा आदि कोट साहि
एदिल गँवाये है नवाय निज सीस को
भूषन भनत भागनगरी कुतुबसाई
दै करि गँवायो रामगिरि से गिरीस को ।

भौंसिला भुवाल साहितनै गढ़पाल दिन
दोऊ ना लगाए गढ़ लेत पँचतीस को।
सरजा सिवाजी जैसाह मिरजा को लीबो
सौगुनी बड़ाई गढ़ दीन्हे हैं दिलीस को ॥

## प्रहर्षण-लक्षण

### दोहा

जहँ मनवाँछित अरथ ते, आपति कछु अधिकाय।
तहाँ प्रहरषन कहत हैं, भूषन जे कविराय ॥

### उदाहरण मनहरन दंडक

साहितनै सरजा की कीरति सों चारो ओर
चाँदनीवितान छितिछोर छाइयतु है।
भूषन भनत ऐसो भूप भौंसिला है जाके
द्वार भिच्छुकन सों सदाइ भाइयतु है।
महादानि सिवा जी खुमान या जहान पर
दान के प्रमान जाके यों गनाइयतु है।
रजत की हौंस किए हेम पाइयतु जा सों
हयन की हौंस किए हाथी पाइयतु है ॥

## विषादन-लक्षण

### दोहा

जहँ चित चाहे काज ते, उपजत काज विरुद्ध।
ताहि विषादन कहत है, भूषन बुद्धिविशुद्ध ॥

### उदाहरण—मालती सवैया

दारहि दारि मुरादहि मारि के संगर साहसुजै बिचलायो।
कै कर मैं सब दिल्ली की दौलत औरहु देश घने अपनायो।
बैर कियो सरजा सिव सों यह नौरंग के न भयो मनभायो।
फौज पठाइ हुती गढ़ लेन को गाँठिहु के गढ़ कोट गँवायो ॥

## अपरं च दोहा

महाराज सिवराज तव बैरी तजि रस रुद्र ।
बचिबे को सागर तिरे, बूड़े शोकसमुद्र ॥

## अधिक लक्षण

## दोहा

जहाँ बड़े आधारते बरनत बढ़ि आधेय ।
ताहि अधिक भूषन कहत, जानि सुग्रन्थ प्रमेय ॥

## उदाहरण दोहा

सिव सरजा तव हाथ को, नहिं बखान करि जात ।
जाको वासी सुजस सब त्रिभुवन में न समात ॥

## पुनः कबित्त मनहरण

सहज सलील सील जलद से नील डील
पब्बय से पील देत नाँहि अकुलात है ।
भूषन भनत महाराज सिवराज देत
कंचन को ढेरु जो सुमेरु सो लखात है ।
सरजा सवाई का सों करि कविताई तव,
हाथ की बड़ाई को बखान करि जात है ।
जाको जस टंक सातो दीप नव खंड महि-
मंडल की कहा ब्रहमंड ना समात है ।

## अन्योन्य लक्षण

## दोहा

अन्योन्या उपकार जहँ, यह बरनन ठहराय ।
ताहि अन्योन्या कहत है अलंकार कविराय ॥

## उदाहरण—मालती सवैया

तोकर सों छिति छाजत दान है दानहू सों अति तो कर छाजै ।
तैं ही गुनी की बड़ाई सजै अरु तेरी बड़ाई गुनी सब साजै ।

### उदाहरण—दोहा

भूषन तोहि सों राज बिराजत राज सों तू सिवराज बिराजै ।
तो बल सों गढ़ कोट गजैं अरु तू गढ़ कोटन के बल गाजै ॥

### विशेष-लक्षण

### दोहा

बरनत हैं आधेय को, जहँ बिनही आधार ।
ताहि बिसेष बखानहीं, भूषन कविसरदार ॥

सिव सरजा सों जंग जुरी, चन्दावत रजवंत ।
राव अमर गो अमरपुर, समर रही रजतंत ॥

### पुनः कबित्त मनहरण

सिवाजी खुमान सलहेरि मैं दिलीसदल,
कीन्हो कतलाम करवाल गहि कर मैं ।
सुभट सराहे चन्दावत कछवाहे मुग-
लौ पठान ढाहें फरकत परे फर मैं ।
भूषन भनत भौंसिला के भट उदभट,
जीति घर आए धाक फैली घर वर मैं ।
मारु के करैया अरि अमरपुरै गे तऊ,
अजौं मारु मारु सोर होत है समर मैं ॥

### व्याघात-लक्षण

### दोहा

और काज करता जहाँ, करें औरई काज ।
ताहि कहत व्याघात है, भूषन कवि सिरताज ॥

### उदाहरण—मालती सवैया

ब्रह्म रचै, पुरुषोत्तम पोसत, शंकर सृष्टिसँहारनहारे ।
तू हरि को अवतार सिवा नृप काज सँवारे सबै हरिवारे ।

भूषन यों अवनी यवनी कहै कोऊ कहै सरजा सों हहारे ।
तू सबको प्रतिपालनहार बिचारे भतार न मार हमारे ॥

### अन्यच्च कबित्त मनहरण

कसत मैं बार बार वैसोई बलन्द होत,
वैसोई सरस रूप समर भरत है ।
भूषन भनत महराज सिवराज मनि,
सघन सदाई जस फूलन धरत है ।
बरछी कृपान गोली तीर केते मान,
जोरावर गोला बान तिन हूँ को निदरत हैं ।
तेरो करवाल भयो जगत को ढाल अब,
सोई हाल म्लेच्छन के काल को करत है ॥

### (कारणमाला) गुम्फ-लक्षण

### दोहा ।

पूरब पूरब हेतु कै, उत्तर उत्तर हेतु ।
या विधि धारा बरनिए, गुम्फ कहावत नेतु ॥

### उदाहरण मालती सवैया

शंकर की किरपा सरजा पर जोर बढ़ी कवि भूषन गाई ।
ता किरपा सों सुबुद्धि बढ़ी भुव भौंसिला साहितनै की सवाई ।
राज सुबुद्धि सों दान बढ़्यो अरु दान सों पुन्यसमूह सदाई ।
पुन्य सों बाढ़्यो सिवाजी खुमान खुमान सों बाढ़ी जहानभलाई ॥

### पुनः दोहा

सुजसदान अरु दान धन, धन उपजै किरवान ।
सो जग मैं जाहिर करी, सरजा सिवा खुमान ॥

### एकावली-लक्षण

### दोहा

प्रथम बरनि जहँ छोड़िए, जहाँ अरथ की पाँति ।
बरनत एकावलि अहै, कवि भूषन यहि भाँति ॥

## उदाहरण—हरिगीतिका छन्द

तिहुँ भुवन मैं भूषन भनैं नरलोक पुन्य सुसाज मैं।
नरलोक मैं तीरथ लसै महि तीरथों की समाज मैं॥
महि मैं बड़ी महिमा भली महिमै महा रज लाज मैं।
रजलाज लाजत आजु है महराज श्री सिवराज मैं॥

## मालादीपक एवं सार-लक्षण

### दोहा

दीपक एकावलि मिले, मालादीपक होय।
उत्तर उत्तर उतकरष, सार कहत हैं सोय॥

## मालादीपक का उदाहरण

### कवित्त मनहरन

मन कवि भूषन को सिव की भगति जीत्यो,
सिव की भगति जीत्यो साधुजनसेवा ने।
साधुजन जीते या कठिन कलिकाल, कलि-
काल, जीते महावीर राज महिमेवा ने।
जगत में जीते महावीर महाराजन ते,
महाराज बावन हू पातसाहलेवाने।
पातसाह बावनो दिली के पातसाह दिल्ली-
पति पातसाहै जीत्यो हिन्दुपति सेवा ने॥

## सार का उदाहरण—मालती सवैया

आदि बड़ी रचना है बिरंचि की जा मैं रह्यो रचि जीव जड़ो है।
ता रचना महँ जीव बड़ो अति काहे ते ता उर ज्ञान गड़ो है।
जीवन मै नरलोग बड़ो कवि भूषन भाषत पैज अड़ो है।
है नरलोग मैं राज बड़ो सब राजन में सिवराज बड़ो है॥

## यथासंख्य-लक्षण

### दोहा

क्रम सों कहि तिन के अरथ, क्रम सो बहुरि मिलाय ।
यथासंख्य ताको कहैं, भूषन जे कविराय ॥

### यथासंख्य को उदाहरण—कबित्त मनहरन

जेई चहौ तेई गहौ सरजा सिवाजी देस
संके दल दुवन के जे वै बड़े उर के ।
भूषन भनत भौंसिला सों अब सनमुख
कोऊ ना लरैया है धरैया धीरधुर के ।
अफजलखान खान रुस्तमें जमान फत्ते
खान कूटे लूटे ए उजीर बीजापुर के ।
अमर सुजान मोहकम बहलोलखान
खांड़े डाँड़े छांडे उमराव दिलीसुर के ॥

## पर्य्याय-लक्षण

### दोहा

जहाँ अनेकन में रहै, एकहि में कि अनेक ।
ताहि कहत परयाय है, भूषन सुकवि विवेक ॥

### पर्य्याय को उदाहरण—दोहा

जीत रही औरंग में, सबै छत्रपति छाँड़ि ।
तजि ताहू को अब रही, शिवसरजा कर माँड़ि ॥

### पुनः कबित्त मनहरन

कोट गढ़ दै कै माल मुलुक मै बीजापुरी,
गोलकुण्डावारो पीछे ही को सरकतु है ।
भूषन भनत भौंसिला भुवाल भुजबल
रेवा हो के पार अवरंग हरकतु है ।

पेसकसैं भेजत इरान-फिरगानपति
उनहू के उर याकी धाक धरकतु है ।
साहितनै सिवाजी खुमान या जहान पर
कौन पातसाह के न हिए खरकतु है ।।

अगर के धूप धूम उठत जहाँई तहाँ
उठत बगूरे अब अतिही अमाप हैं ।
जहाँई कलावंत अलापै मधुरस्वर
तहाँई भूत प्रेत अब करत विलाप हैं ।
भूषन सिवाजी सरजाके बैर बैरिन के
डेरन मैं परे मानों काहू के सराप हैं ।
बाजत हे जिन महलन में मृदंग तहाँ
गाजत मतंग सिंघ बाघ दीहदाप हैं ।।

## परिवृत्ति-लक्षण—दोहा

एक बात को दै जहाँ, आन बात को लेत ।
ताहि कहत परिवृत्ति हैं, भूषन सुकबि सचेत ।।

## परिवृत्ति को उदाहरण—कबित्त मनहरन

दच्छिन धरन धीर धरन खुमान गढ़
लेत गढ़धरन सो धरमु दुवारु दै ।
साहि नरनाह को सपूत महाबाहु लेत
मुलुक महान छीनि साहन को मारु दै ।
संगर मैं सरजा सिवाजी अरि सैनन को
सारु हरि लेत हिन्दुवानसिर सारु दै ।
भूषन भौंसिला जयजस को पहारु लेत
हरजू को हारु हरगन को अहारु दै ।।

## परिसंख्या-लक्षण

## दोहा

अनत बरजि कछु बस्तु जहँ बरनत एकहि ठौर ।
तेहि परिसंख्या कहत हैं, भूषन कवि दिलदौर ।।

## परिसंख्या का उदाहरण—मनहरन दंडक

अतिमतवारे जहाँ दुरदै निहारियत,
तुरगनही में चंचलाई परकीति है ।
भूषन भनत जहाँ पर लगैं बानन मैं
कोकपच्छिनहि माहिँ बिछुरन रीति है ।
गुनिगनचोर जहाँ एक चित्तही के लोक
बंधैं जहाँ एक सरजा की गुनप्रीति है ।
कम्प कदली मैं वारिवुन्द बदली मैं
सिवराजअदली के राज मैं यों राजनीति है ॥

## विकल्प-लक्षण

### दोहा

कै वह कै यह कीजिय जहँ कहनावति होय ।
ताहि विकल्प बखानहीं, भूषन कवि सब कोय ॥

## विकल्प का उदाहरण—मालती सवैया

मोरँग जाहु कि जाहु कमाऊँ सिरीनगरै कि कवित्त बनाए ।
बाँधव जाहु कि जाहु अमेरि कि जोधपुरै कि चितौरहि धाए ।
जाहु कुतुब्ब कि एदिल पै कि दिलीसहु पै कि न जाहु बोलाए ।
भूषन गाय फिरौ महि मै बनि है चितचाह सिवाहि रिझाए ॥

## पुनः मालती सवैया

देसन देसन नारि नरेसन भूषन यों सिख देहिँ दया सों ।
मंगन ह्वै करि दन्त गहौ तिन, कन्त, तुम्है हैं अनन्त महासों ।
कोट गहौ कि गहौ बन ओट कि फौज की जोट सजौ प्रभु, तासों ।
और करौ किन कोटिक राह सलाह बिना बचिहौ न सिवा सों ॥

———

## 3.—Bhikhari Das.

Among the works of this great master of the Indian poetic art, *Chhandārnava* is the standard work on prosody.

In the accompanying extract, the poet describes the various kinds of *Sawaiyās.*

## छन्दार्णवपिंगल

## वर्णसवैया प्रकरण

### दोहा

इकइस ते छब्बीस लगि वरण सवैया साजु ।
इक इक गण बाहुल्य करि बरन्यो पन्नगराजु ॥

### सवैया-लक्षण

सात भ है मदिरा गुरु अन्तहु दै लघु और चकोर कहौ गुनि ।
ताहु गुरू करि मत्त गयंद लहू मदिरा सिर मानिनि ये सुनि ।
आठ करोय भुजंग रु लक्खिय सो दुमिलातहि आभर है पुनि ।
जाहि सुमोतियदाम बनावहु भागन आठ किरीट रचो चुनि ॥

### मदिरा छन्द को उदाहरण

दीन अधीन ह्वै पायँ परी हौं अरी उपकार को धावहि तू ।
मेरी दया लखि होहि प्रसन्न दया उर अंतर ल्यावहि तू ।
नैनन के हिय की बिरहागिनि एकहि बार बुझावहि तू ।
श्रीमनमोहन रूप-सुधा-मदिरा-मद मोंहि छकावहि तू ॥

### युक्त दूसरो मदिराचकोर छन्द को उदाहरण

सोहत है तुलसीबन में रमि रास मनोहर नंदकिशोर ।
चारिहु पास है गोपवधूमणि दास हिये ते हुलास न थोर ।
कब लौं ये उराजवतीन को आनन मोहननैन भ्रमै जिमि भोंर ।
मोहनआननचंद लखे बनितान के लोचन चारु चकोर ॥

### मत्तगयन्द छन्द को उदाहरण

सुन्दरि शुभ्र सुवेष सुकेस सुठौनि, सुश्रौनि सुदन्त सुसैनी ।
तुंगतनी मृदु अंग कृशोदरी चन्द्रमुखी मृगशावकनैनी ।

सोने को बासरु दास मिले गुनगौरि प्रिया नवला सुखदैनी ।
पीन नितंबवती करभोरु है मत्तगयन्दगती पिकबैनी ॥

## मानिनी को उदाहरण यथा

प्रफुल्लित दास बसन्त कि फौज शिलीमुख भीर दिखावति है ।
जमाति प्रभञ्जन की गहि पत्रनि मानविभंजनि धावति है ।
नये दल देखि हथ्यारन डारि भटै तियसँगति भावति है ।
चढ़ाइ के भौंह कमाननि मानिनि काहे तू बैर बढ़ावति है ॥

## भुजंग छंद को उदाहरण

तुम्हैं देखिबे की महाचाह बाढ़ी मिलापै बिचारै सराहै स्मरै जू ।
रहै बैठि न्यारी घटा देखि कारी बिहारी बिहारी बिहारी ररै जू ।
भई काल बौरी सी दौरी फिरै आज बैठी दशा ईश काधौं करै जू ।
बिथा मे गसी सी भुजंगैं डसी सी छरी सी भरी सी घरी सी भरै जू ॥

## लक्षी छन्द को उदाहरण

बादि ही आइके बीर, मो ऐन में बैन के घाव को वो करै थावरी ।
आपनी तत्व ही एक ही वा कह्यो कौन कीबो करै बात फैलावरी ।
दास हों कान्ह दासी बिना मोल की छाँड़ि दीन्ह्यो सबै बंस बंशावरी ।
ज्ञान शिक्षानि तासो जुदी रक्षिये लक्षिये जाहि प्रत्यक्ष ही बावरी ॥

## दुमिला छन्द को उदाहरण

सखि तो पहँ याचन आई हौं मैं उपकार कै मोहि जियावहि तू ।
तोंहि तात की सौं निज भ्रात की सौं यह बात न काहू जनावहि तू ।
तुव चेरी हौं होउँगी दास सदा ठकुरायन मेरी कहावहि तू ।
करि फन्द कछू मोहि चार जनी सजनी ब्रजचन्द मिलावहि तू ॥

## आभार छन्द को उदाहरण

ये गेह के लोग धौं कात्तिकीन्हान को ठानि हैं कल्हि एकाकिही गौन
सम्वाद के बादि ही बावरी होय को आज आली रहौ ठाने ही मौन ।
हौं जानती हौं न धौं सीख कौने दयो नन्द को लाल गोपाल धौं कौन
आभार ह्यां द्वार को ताहि को सौंपि कै मोहि औ तोहि ह्यां राखते भौन

## मुक्तहरा (मोतीदाम) छन्द को उदाहरण

पठावत धेनु दुहावन मोहिं न जाँउ तौ देखि करौ तुम टेहु ।
छुटाइ भज्यो बछरा यह बैरी मरू करि हौं गहि ल्याई हौं गेहु ।
गई थकि दौरत दौरत दास खरोट लगे भइ बिह्वल देहु ।
चुरी गई चूरि भरी भई धूरि पर्‌यो टुटि मुक्तहरा यह लेहु ॥

## किरीट छन्द को उदाहरण

पायन पीरिये पावरियाँ कटि केसरिया दुपटा छवि छाजित ।
गुंज मिले गजमोतिय हार में रीति सितासित भाँतिहै भ्राजित ।
अंग अपार प्रभा अवलोकत होत हजार मनोभव लाजित ।
बाल यशोमतिलाल येई जिनके शिर मोर-किरीट बिराजित ॥

## माधव आदि के लक्षण—दोहा

आठ सगन गुरु माधवी, सुप्रिय मालती चाहि ।
सत्य न यो मंजरि कहे सत्यभरो अरसाहि ॥

## माधव को उदाहरण

बिन पंडित ग्रन्थ प्रकाश नहीं बिन ग्रन्थ न पावत पण्डित भा है ।
जग चन्द्र बिना न बिराजति यामिनि यामिनिहू बिन चन्द्र अभा है ।
सुसभाहि के देखते साधुता होति औ साधुही ते शुभ होति सभा है ।
छवि पावति है मधुमाधवी ते मधु को अति माधवीहू सों प्रभा है ॥

## मालती को उदाहरण

महिमा गुणवन्त की दास बढ़ै बकसै जब रीझि कै दान जवाहिर ।
गुणवंतहु ते पुनि दानिहुँ को यश फैलत जात दिगंत के बाहिर ।
जिमि मालिती सों अति नेह निबाहे ते भौंर भयो रसिकाई में जाहिर ।
अरु भौंरहु को अति आदर कीन्हे सुबास में मालति यों भई माहिर ॥

## मंजरी को उदाहरण

बसंत से आजु बने ब्रजराज सपल्लव लाल छरीबर हाथे ।
सु कुण्डल से मुक्ता बिच हैं मकरंद की बुंदन की छबि नाथे ।

मलिन्दबने कच घूँघरवारे प्रसून घने पहुँचीन में गाथे ।
गेर जिमि किंशुक गुंज की माल रसालि की मंजुल मंजरि माथे ॥

## अरसात छन्द के उदाहरण

सात घरीहूँ नहीं बिलगात लजात औ बात गुने मुसुकात हैं ।
तेरी सौं खात हौं लोचन रात ह्वै सारसपातहू ते सरसात हैं ।
राधिका माधो उठे परभात हैं नैन अघात हैं पेखि प्रभात हैं ।
लागि गरे अँगिरात जभाँत भरे रस गात खरे अरसात हैं ॥

## 4.—Padmakar.

The *Padmābharana* of this poet is entirely a work on the figures of speech. It is a well-known work, and we give some extracts here. It will be noticed that in some cases Padmakar has indented on Bihari for his examples and not given illustrations of his own composition.

## अथ पंचदश अलंकार प्रकरण

### दोहा

एक रसवत पुनि प्रेय गिनि ऊर्ज्जस्वति ठहराउ ।
बहुरि सभा हित चारि ये अलंकार चित ल्याउ ।।
भावोदय पुनि भावसँग भाव सबलता और ।
अलङ्कार ये तीनहू बरनत कवि सिरमौर ।।
जग प्रमान जे आठ हैं तेऊ भूषन जान ।
कहि प्रतच्छ अनुमान पुनि पुनि उपमान बखान ।।
सबद रु अर्थापत्ति पुनि अनुपलब्धि चित देहु ।
पुनि ऐतिह्य रु सम्भवहु इनहू कों गनि लेहु ।।
इहि विधि पन्द्रह और ये अलङ्कार सब ठौर ।
कविन बखाने बेस हैं निज निज मति की दौर ।।
इनके लच्छन लच्छ सब जुदे जुदे समुझाइ ।
पद्माकर कवि कहत है गुरु गनेस कों ध्याइ ।।

### अथ रसवत अलङ्कार

बर विभाव अनुभाव अरु सञ्चारिन सों जत्र ।
व्यञ्जत थाईभाव जो रस कहियतु है तत्र ।।
सो रस जहँ अँग और को है रसवत तिहि ठाम ।
अरि प्रचण्ड दसमुख हन्यौ रे मन सुमिर सु राम ।।

यहाँ रामविषयिनी रतिभाव को अँग रौद्ररस भयो अरु जहाँ काहू रस को अँग कौनहू रस होय तहाँई रसवत ।

### यथा

जिहिँ राखी ब्रजमण्डली जु गिरि सु कर पर छाइ ।
तजि गुमान ता सों भट्ट मिलौ हिये हरषाइ ।।

यहाँ दया वीररस शृङ्गार को अङ्ग भयो यों औरहू जानिये ।

### अथ प्रेयस

भाव अंगरस भाव को जहँ तहँ प्रेयस ठान ।
कब लखिहौं इन दृगन सों वा मुख की मुसक्यान ।।

यहाँ शृङ्गाररस को चिन्ता व्यभिचारी भाव अङ्ग भयो ।।

### भाव को भाव अङ्ग यथा

प्रभुपद सौंह करें कहत वाहि तुच्छ इक तीर ।
लखत इन्द्रजित कों हनहुँ तौ मैं लछमन वीर ।।

यहाँ गर्व व्यभिचारीभाव क्रोधस्थायीभाव को अङ्ग भयो ।

### अथ ऊर्जस्वित

अनुचित कर्महि तें जहाँ काज सुरस को भाव ।
रसाभास सो प्रथम विय भाव सबल रस गाव ।।
रसाभास अनुचित करम करब अजोग्य बिलास ।
हास्य करब गुरु निगम को सुत पितु सों रन नास ।।

### अथ भावभास

जु रिपु सराहै सु रिपु कों लज्जा गनिकनि माहिँ ।
कवि पण्डित बर्नन करत भावाभास तहाँहि ।।
ये दुहु जहँ अँग और के सु ऊर्जस्वित पहिचान ।
पदमाकर कवि कहत है या विधि सुनहु सुजान ।।

### रसाभास तें ऊर्जस्वित यथा

सुनि रन महँ तुव धनुषरव गे रिपु सागर पार ।
रिपुरानी बन बन फिरति तिन सों रमत गँवार ।।

यहाँ गँवारनिष्ठ शृङ्गाररसाभास दैन्य सञ्चारीभाव को अङ्ग भयो ।

### भावाभास तें ऊर्जस्वित यथा

ताहि अनूप बखानहीं सकल कविन के गोत ।
मुख-सरोज जाको निरखि सौतिनयन अलि होत ।।

यहाँ सपत्नीनिष्ठ भावाभास शृङ्गाररस को अङ्ग भयो ।

### समाहित

होत भाव जहँ समित तहँ भाव सान्ति उर आन ।
सो अँग है जहँ और को वहै समाहित जान ।।

### यथा

आयो भ्रात लिवायबे निरखि उठी हरषाय ।
सुनि धुनि चातक की तबहिँ चली भाजि अकुलाय ।।

यहाँ हर्षरूप भाव शान्तित्रासरूप भाव को अङ्ग भयो ।

### भावोदय

उदित होत ही भाव के भावोदय पहिचान ।
सोई अँग जहँ और को अलङ्कार वह मान ।।

### यथा

तन मृगमद की बास तें समुझ अँधेरे माँह ।
तियहि लाय लिय हिय हरषि ब्रजरसिकन के नाँह ।।

यहाँ विबोधरूप भावोदय हर्षरूप भाव को अंग भयो ।

### भावसन्धि

विरुधभाव द्वै की बहस भावसन्धि उर आन ।
होत सु अँग जहँ और को अलङ्कार तहँ मान ।।

### यथा

रही धीर धरि लखि पियहि रिस उर मै न समाति ।
भरि दृग आँसुनहीं कह्यौ रमे कहाँ तुम राति ।।

यहाँ परस्पर विरोधी धृति अरु अमर्षरूपभाव सन्धि विषादरूपसञ्चारीभाव को अङ्ग भयो अथवा शृङ्गाररस को अङ्ग भयो ।

## अथ भावसाबल्य

पूरब पूरब के परहि होत जहाँ बहु भाव ।
भाव सबलता सों जु अँग पर को भूषन गाव ॥
धिक मुहि जु न पिय सों मिली वह बिहार की चोप ।
हाइ कहाऽब करौं सखी गयो न उर तें कोप ॥

यहाँ निर्वेदस्मृतिविषादचिन्तारूपभाव सबलता अमर्षरूप-सञ्चारीभाव को अङ्ग भयो अथवा अमर्षसहित भावसबलता विप्रलम्भ शृङ्गाररस को अङ्ग भयो ।

---

## अथ अष्टप्रमाणालङ्कारेषु प्रत्यक्षअलङ्कारलक्षण

### दोहा

पञ्च ज्ञानइन्द्रियन तें जहाँ वस्तु को ज्ञान ।
तहँ प्रत्यक्ष प्रमान सो अलङ्कार उर आन ॥

### यथा

कर सरसिज अधरा मधुर मृदु बच सुखद सुबास ।
कुच कठोर जाके सु यह मिली तिया तजि त्रास ॥

### नेत्रन सों यथा

हौं देखहुँ देखत सबै इकटक दृगनि सदाहिँ ।
साँचहु सुन्दर साँवरो लखै जोग ब्रज माहिँ ॥

### त्वचा सों यथा

तुव तन की सुकुमारता परसि नन्द को लाल ।
है कठोर सब सों कहत जु ही जुही की माल ॥

### घ्रान सों यथा

सहज स्वाद परिमल लह्यो जबही तें जु गुविन्द ।
राधा-मुख अरविन्द को तब ते भयहु मलिन्द ॥

### श्रवन सों यथा

ए सखि सुभ-सारँग सहित मृदु मलार की तान ।
सुनि मुरली की धन्य धुनि सफल भये मो कान ॥

### रसना सों यथा

तुव अधरन की मधुरई जब तें लही सुजान ।
तब तें हरि नहिँ आदरत सुभग सुधा को पान ॥

### अथ अनुमानालङ्कार

सत्य हेतु के ज्ञान तें पच्छ माहिँ जिहि थान ।
अलख साध्य को ज्ञान तहँ है अनुमान प्रमान ॥

### यथा

उर बिन-गुन के हार तें एहो नन्दकुमार ।
हौं जानत बीसहु बिसै तुम कहुँ कियो बिहार ॥

### अथ उपमानालङ्कार

जु सादृश्य के ज्ञान तें अलख जु उपमित ज्ञान ।
होत जहाँ तहँ जानिये यह उपमान प्रमान ॥

### यथा

इन्दीबर सों बर बरन मुख ससि की उनहार ।
धरे तड़ित सम पीतपट ऐसो नन्दकुमार ॥

### अथ शब्दप्रमाणालङ्कार

जहाँ शब्द के ज्ञान तें शब्दबोध ह्वै जात ।
शब्दप्रमान सु जानिये अलङ्कार अवदात ॥

श्रुतिबच सुसृति पुरानबच आगमबच आचार ।
आतम तुष्टि बखानहीँ सब्दहि में उर धार ॥

### श्रुतिवाक्य सों शब्दप्रमाणालङ्कार यथा

बिन दृग देखत सबनि को सुनत सबै बिन कान ।
बिन पग सब थल सञ्चरत सु परमातमा जान ॥

### स्मृतिवाक्य सों शब्दप्रमाण यथा

तारा अरु मन्दोदरिहु कुन्ती द्रुपद सुताहु ।
सु अहिल्या के सुमिरतहि पातक नसत महाहु ॥

### आगम सों शब्दप्रमाण यथा

नवल बाल नँदलाल सँग निज विवाह के ताहि ।
आगम की बिधि सों उमहि पूजति मन्दिर माहि ॥

### आचार सों शब्दप्रमाण यथा

रीति यहै आगेहु तें चलि आई अभिराम ।
तिय कों लैन कह्यौ नहीं अपने पिय को नाम ॥

### आत्मतुष्टि सों यथा

फरकि बाम दृग बाम भुज कहत यहै अलि आज ।
निरखि बसन्त विदेस तें हैं आवत ब्रजराज ॥

### अथ अर्थापत्ति—चौपाई

जिहि बिन जहँ कछु सिद्धि न होई ।
ताकी सिधि हित कलप न कोई ॥
करहि सु अरथापत्ति उचारो ।
अलङ्कार निज उर महँ धारो ॥

### यथा

देवदत्त यह बहुत मुटानो ।
खात न दिन महँ एकहु दानो ॥

मोटो रहत है यहै असिद्ध होइ कै राति भोजन करत है यह अरथ को ठहरायो राति कों न खातो होइ तौ मोटौ न होइ ।

## अथ अनुपलब्धि—चौपाई

जहँ अभाव के ज्ञानहि माही ।
होत विसेष जु ज्ञान तहाँही ॥
अनुपलब्धि तहँ या विधि जानो ।
कवि बरनत यों करि अनुमानो ॥

### यथा

नहि तेरे कटि सब कहत कुच थिति बिन आधार ।
इन्द्रजाल यह काम को लोक करत निरधार ॥

कटि नहीं है कटि अभाव तें देखबे मै नाहीँ आवति है यह विशेष ज्ञान भयो ऐसे औरहू जानिये ।

## अथ ऐतिह्य—चौपाई

जानै नहि यह किन की कही ।
चली आइ जे बातें सही ॥
वक्ता जबहिँ न जान्यौ जाइ ।
सो ऐतिह्य कहत कविराइ ॥

### दोहा

पिय विदेश तें आइहैं जिय जिन धरै विषाद ।
नर जीवत सो सुख लहै ऐसो लोकप्रबाद ॥

जो जीयत है सो सुख पावत है या बात को प्रथम वक्ता नहीं जान्यौ जात है लोकप्रवाद कहैं लोक की कहनावत है ऐसी जगह लोकोक्ति न जानिये ।

## अथ असम्भव

अधिक वस्तु मै करत जहाँई ।
थोरे को ठहराव तहाँई ॥

भाषत हैं सम्भव सो ऐसे ।
कवि पण्डितन बखानी जैसे ॥

**चौपाई**

लखि तुव लोचन जन उर माहीं ।
कबहुँ काम सर लागत नाहीं ॥
ह्वैहै यों जड़ जीव महाही ।
याही बिपुल जगत के माही ॥

जन के जे उर ते भये बहुत वस्तु तामै तुव लोचन लखे तें काम-सर को न लगिबौ भयो थोरो सो ठहरायो जगत भयो बहुत वस्तु ता में जड़ जीव भयो थोरो सोहू है यह ठहरायो ऐसे ग्रैारहू जानिये ।

---

**ग्रथ संसृष्टिसङ्कर—दोहा**

तिल तन्दुल के न्याय सों है संसृष्टि बखान ।
नीर छीर के न्याय सों सङ्कर कहत सुजान ॥
जुदे जुदे जाने परैं सो तिल तन्दुल न्याय ।
जहाँ जुदे ना लखि परैं नीर छीर सो ग्राय ॥

**ग्रथ शब्दालङ्कार संसृष्टि—यथा बिहारी**

मार सु मार करी खरी डरी ग्ररी ग्रकुलाइ ।
हरि हरि ये बलि बिरह चलि मुख सुखमा दरसाइ ॥

यहाँ ग्रनुप्रास यमक उपमा संसृष्टि

**ग्रथ शब्दार्थालङ्कार संसृष्टि भाषाभरणे यथा**

विषम विषम सर विषम सर लगत लगत पल है न ।
ग्राइ सुनाइ जिवाइये सुखद सुधा सम बैन ॥

**यहाँ ग्रनुप्रास जमक उपमा की संसृष्टि**

यहाँ ग्रनुप्रास यमक उपमा की संसृष्टि

लग्यो सुमन ह्वैहै सुफल ग्रातप रोस निवारि ।
बारी बारी ग्रापनी सीचि सुहृदता वारि ॥

यहाँ श्लेष कर्मकवाचक धर्म्मलुप्ता अथवा रूपक की संसृष्टि

**अथ अर्थालङ्कार संसृष्टि भाषाभरणे यथा**

वाके नामहि के सुने होत सौतिमुख मंन्द ।
चख चकोर कीजे सखी लखि राधा-मुखचन्द ॥

यहाँ चपलातिशयोक्तिरूपक की संसृष्टि

**अथ त्रिविधिसङ्कर—अँगअँगीभाव भाषाभरणे यथा**

अखि ए उड़गन अगिनकन अङ्क धूमधुव धारि ।
मानहुँ आवत दहन ससि लै निज संग दवारि ॥

यहाँ रूपक उत्प्रेक्षा को अङ्ग है

**यथा बिहारी**

खल बढ़ई बल करि थके कटै न कुबत कुठार ।
आलबाल उर झालरी खरी प्रेम तरु डार ॥

यहाँ रूपक सो विशेषोक्ति उपजी सों कारन है काटिबे में कार्य्य न उपज्यो या तरह सों भी जानिये ।

**अथ सन्देह तें सङ्कर भाषाभरणे यथा**

यौं भूलत कोऊ कछू राखौ हियै सयान ।
भजौ मधुप तजि पदमिनिहिं जानि होत गत भान ॥

**यहाँ प्रस्तुताङ्कुर गूढ़ोक्ति की सन्देह बिहारी तें यथा**

कही हमारी चित्त धरौ तजौ लाल सब बात ।
नैनन कों सुख देत यह इन्दुबिम्ब सरसात ॥

काम को उद्दीपनकरनवारौ यहै काल है या बात कों बनाय कै एक तरह सों कहत है यातें पर्य्यायोक्ति है, इन्दुबिम्ब तें नायिका को मुख लियो यातें रूपकातिशयोक्ति है यहै सन्देह तें सङ्कर ।

## अथ समप्राधान्यसङ्कर—भाषाभरणे यथा

बिमल प्रभा निज ससि तजी मनौ बारुनी पाइ ।
यह कारी निसि अङ्क मिस राखी अङ्क लगाइ ॥

यहाँ श्लेष तैं उत्थित समासोक्ति उत्प्रेक्षा की सम प्राधान्य सङ्कर है ।

## पुनः बिहारी यथा

उर लीने अति चटपटी सुनि मुरली धुनि धाइ ।
हौं हुलसी निकसी सु तौ गयो हूल सी लाइ ॥

मुरली धुनि सुनिबो यह सुख को उद्यम कियो तासों भयो दुख याते विषम हुलसी जमक हुलसी सो उत्प्रेक्षा तौ यहाँ जमक उत्प्रेक्षा अनुप्रास विषमालङ्कार की प्रतीति तुरत नहीं होति है यह नीरक्षीरन्याय सों सम प्राधान्य सङ्कर ऐसे औरहु जानिये ।

## 5.—Sardar.

Sardar, though not so old as others in this collection, has a great name. He wrote commentaries on standard Hindi books, such as the *Kavipriyā* and the *Rasikapriyā*, and was also author of several poems such as, the *Hanumat Bhūshan* and others. His *Mānas-rahasya* is a book on *alankāras* and prosody illustrating them from the *Rāmāyan* of Tulsidas, and from this book we give a description of the *Arthālankāras* and some rules of versification. He was alive in 1940 V. E. (1883) and was court poet of the Maharaja of Benares.

## मानसरहस्य

### अथ शब्दालङ्कार

तहाँ प्रथम रीति लक्षण चमत्कारचंद्रिका से

### दोहा

गौड़ी वैदर्भी कहत पुनि पंचाली जान।
लाटी ओज प्रसाद पुनि माधुर्यहि की खान ॥

यह चारहूँ रीति में ओज प्रसाद माधुर्य ये तीनि गुन उपजत हैं जैसे भरत के मत में ध्वनिकाव्य आत्मा तैसे वामन के मत में रीत आत्मा।

### अथ गौड़ीलक्षण

यदि संजोगी वर्ण जहँ, होहिँ सुबड़ी समास ॥
छन्द बन्ध रचना करै, तहँ गौड़ी को वास ॥

याको परुषावृत्ति कहत हैं सो गौड़ी में मिलत है ।

### अथ समासलक्षण

जो सो को करि लिये ते को में ओ नहि होय ।
यहै सु जाके अर्थ में लहि समास है सोय ॥

### अथ समासलक्षण

जो सो को करि इत्यादि पद में शब्द समूह में नाही रहै है अर्थ कहत में जानी जाय है ॥

### जो सो यथा

पीत भीन भँगुली तन सोहहि ।
पीत जो भँगुली सो तन में सोहै ॥

**को यथा**

राम गये बन आन न जाहीं

इहाँ राम बन को गये

**करि यथा**

"लोग प्रेमबस।" इहाँ प्रेमकर बस जानी

**के यथा**

"रामहेतु।" इहाँ राम के हेतु

**ते यथा**

"रामसुमुख निकसे वचन"

इहाँ राम मुख ते निकसे बचन जानिये इत्यादि

**अथ गौडी ओजगुन यथा**

कटकटाइ कोटिन भट गर्जहिं

**वैदर्भीलक्षण**

**दोहा**

कम समास कि समास नहि अच्छर सानुस्वार।
नहि टवर्ग माधुर्ज गुन वैदर्भी उच्चार॥

**यथा**

कङ्कन किङ्किनि नूपुर बाजहिं

**अथ पञ्चालीलक्षण**

गौड़ी वैदर्भी मिले, पंचाली है रीति।
उपजत तहाँ प्रसाद गुन, सुकवि लखैं करि प्रीति॥

**यथा**

सतानन्दपद बन्दि प्रभु हर्षे आसिष पाय।
चलहु तात मुनि कहा तब, पठवा जनक बुलाय॥

इहाँ नन्द बन्दि वैदर्भी अरु हर्षे पठवा गौड़ी या ते पञ्चाली

## अथ लाटी

कोमल पद जहँ रहत है उपजत गुन परसाद ।

### यथा

खञ्जन मंजुल तिरछे नयना ।
निज पति कह्यो तिनहि सिय सयना ॥

लाटी में कोमलावृत्ति अन्तर्भूत है ; कोई रीति को शब्दालङ्कार अन्तर्भूत मानत हैं रीति को वृत्ति कहत हैं ।

## अथ अनुप्रास-लक्षण

स्वरविनु समता वर्नकी अनुप्रास है सोय ।

स्वर की समता होय वा न होय यह आग्रह नहीं वरनन की समता चाही ।

## अथ छेकानुप्रासलक्षण

जहाँ सवर्न अनेक की इकबेर समता होय ताको छेका कहत हैं ।

### यथा

अम्भोज-अम्बक अम्बु उमग सु अङ्ग पुलकावलि छई
इहाँ एक बर्न अकार बकार की एक बार समता है

## अथ वृत्ति-अनुप्रासलक्षण

वृत्ति एक बहु बरन की, बहुबिर समता मान ।

### यथा

चहत पुरानन में जिसो आनन देखो रूप ।
कही सुजानन जगत में, एक ईश्वरीभूप ॥
इहाँ एक नकार बहुबार आयो

## अथ लाटालक्षण

अर्थसहित जहँ पद फिरै भावभेद तहँ होय ।
सो लाटानुप्रास है भाषत कवि सब कोय ॥

### यथा

सानप्रसिद्ध कृपानप्रसिद्ध सुआनप्रसिद्ध प्रसिद्ध परायन ।
मानप्रसिद्ध जु दानप्रसिद्ध प्रसिद्ध सदा सरदार उपायन ।
शीलप्रसिद्ध सुडीलप्रसिद्ध सुसत्यप्रसिद्ध प्रसिद्ध सुभायन ।
ज्ञानप्रसिद्ध प्रवानप्रसिद्ध जु धामप्रसिद्ध प्रसिद्धनरायन ॥

## अथ जमकलक्षण

जमक शब्द ओही रहै अर्थ जुदो है जाय ।

### यथा

सुजस सरस द्विजराज ते कियो पाल द्विजराज ।
भूप ईश्वरीसिंह नित दाटत सिंहसमाज ॥

उदाहरन भूषननके, लिखे मिले जे आन ।
जो न मिले ते धरि दये, तुलसी भूषन जान ॥
पद पखारि जल पान करि, आप सहित परिवार ।
पितर पार करि प्रभुहि पुनि, मुदित गयो लै पार ॥
राम राम कहि राम कहि, राम राम कहि राम ।
तनु परिहरि रघुवरविरह, राउ गयउ सुरधाम ॥

---

## अथ पिङ्गलरीति

### प्रथमगन नाम

मगन नगन भनि भगन अरु, यगन सदा शुभ जान ।
जगन रगन सुनु सगन पुनि, तगन जु अशुभ बखान ॥

### लक्षण

मगन तीन गुरु जानिये, नगन तीन लघु होय ।
भगन आदिगुरु, आदिलघु यगन कहैं सबकोय ॥
जगन मध्यगुरु जानिये, रगन मध्यलघु होय ।
सगन अन्तगुरु, अन्तलघु तगन कहै सब कोय ॥

### अथ गनदेवता

मही देवता मगन को नाग नगन को लेखि ।
जल जा जानो यगन को, चन्द भगन को देखि ॥
सूरज जानो जगन को, रगन अगिनि महँ मानि ।
काल समुझिये सगन को, तगन अकाश बखान ॥

### अथ गनफल

भूमि सुख, नाग आनन्द, मङ्गल चन्द, जलजा बुद्धिवृद्धि, सूरज सुख सोखै, अग्नि अङ्ग दाहै, काल देश उदास, अकाश सुन्न ।

### अथ गनजाति

मगन नगन ये मित्र हैं, भगन यगन ये दास ।
उदासीन ज त जानिये, र स रिपु केशोदास ॥

### अथ मात्राप्रस्तार

देहु प्रथम गुरु के तरे, लघु पुनि सम करि पाँति ।
उबरे गुरु लघु दीजिये, सब लघु लों या भाँति ॥

### मात्रा नष्ट

पूरब क्रमते अङ्क दै, लिखि सब कला बनाय ।
शेष अङ्क में प्रगट पुनि, पूछो अङ्क मिटाय ॥
उबरे अङ्क जु पुनि तहाँ ता नीचे की मत्त ।
पर मत्ता लै होय गुरु, नष्ट कहै अनुरत्त ॥

## नष्टउद्दिष्ट

अन्त अङ्क में गुरु शिर के अङ्क घटाइये जैसे एक इसमें तीन + आठ = ग्यारह गये दश रहे यह दशवां भेद ।

## अथ मात्रामेरु-लक्षण

द्वै द्वै कोठा सम लिखहु, एक अङ्कता अन्त ।
आदि एक इक बीच दै, गनती करहु अनन्त ॥
शीश अङ्कता शीश के, परजुग अङ्क मिलाय ।
सूनो कोठा पूरिये, मत्त मेरु हो जाय ॥

## अथ मात्रापताकालक्षण

जै लकीर पताका ल्यावै ।
खण्डमेरु ताको अलगावै ॥
ताही संख्या कोठा करियं ।
नाम पताकापांती धरिय ॥

पुरु बजु अलसर अङ्क भिन्न लिखि देखियें ।
अन्त अङ्क इक अङ्क कोठ तेहि रेखिये ॥
तामे क्रमते इक इक अङ्क घटाइये ।
या ढिग अध ते द्वितिय पँगति लिखि जाइये ॥
तृतिय पंगति में द्वै द्वै जोरि कमी करो ।
चौथि पँगति में तीन तीज चित में धरो ॥
इन भाँतिन प्रति पंगति इक बढ अङ्क जू ।
घटै पताका रूप लिखौ निरसंक जू ॥

## मात्रामर्कटीलक्षण—दोहा

क्रम उदिष्ट गुन तीसरी, पादहीन भर चार ।
वह पद पञ्चम हान चौछठ ही भर निरधार ॥

## अथ वर्णप्रस्तार—बरवा

गुर पहिले तर लघु धर सम करि पाँत ।
गुरते पूरन लघु लों लिखि या भाँत ॥

## अथ वर्णनष्ट—दोहा

नष्ट वरन में भाग करि, सम भागनि लघु आन ।
विषम एक दै भाग करि, पुनि ता मै गुरु ठान ॥

सम बूझै तौ लघु दीजै विषम तौ गुरु इच्छा परजन्त गुरु ते पूरन कीजै

## नष्टरूप अथ वर्णउद्दिष्ट—दोहा

लिखि पूछे पर अंकते, दून दून लिखि देइ ।
लघु सिर अङ्कनि जोरि के, एक मिला कहि देइ ॥

## अथ वर्णमेरु—छप्पै

प्रथम जुगल पुनि तीन चार इमि कोठा कीजै ।
आदि अन्त दुहु ओर एक इक अंक धरीजै ।
शिखर अंक जुग जोरि बहुरि तर कोठा ठहिये ।
पंगति पंगति जोरि तासु ते भेद सुकहिए ।
तर अंत सकल लहु तासु उप विय एक गुर तींजे द्वि गुरु ।
जहँ अंक जौन तहँ तितिक गुर वरनसैल रचना सु कुरु ॥

## रूप वर्णमेरु का पताका लक्षण

वरन पताका पहिलही, दै उदिष्ट क्रम अंक ।
पर अंकन भरिये बहुरि, लै पूरब के अंक ॥
पहिले ही जो पाइयै, तजियै ताही अंक ।
करि गिनती प्रस्तार की, जानि लेहु निरसंक ॥

## अथ वर्ण मर्कटी

षट कोठा करि आदि क्रम सुगुन दूसरी पाँति ।
आदिहि सो गुन दूसरी, लिखिये चौथी पाँति ॥

चौथी की आधी पँगति, पचई छठई होय ।
पचई चौथी को मिला, पाँति तीसरी जोय ॥

## वर्णमर्कटीरूप—अथ छन्द

श्रीछन्द आदि सब छन्द लिखे ग्रन्थ विस्तार होत अरु रामायन में प्रयोजन नाहीं। याते दोहा सोरठा चौपाई गीतिका को लच्छन लिखियतु है।

## दोहा

तेरह ते ग्यारा जहाँ, पुनि सो रीत निबाहि ।
सोई पिंगल के मते, दोहा छन्द कहाहि ।
अरु दोहा उलटे सोरठा होत है ॥

## चौपाई लक्षण

सोरह मत्ता छन्द गति, रूप चौपई लेखि ।
पन्द्रह सै सत्तानवे, जानो भेद विशेषि ॥

## गीतिका लक्षण

अट्ठाइस में गीतिका आदिक कह्यो फनीस ।
पाँच लाख चौदह सहस द्वैसे पर उनतीस ॥

॥ इति ॥